द्रव्य है। काल का गुण है वर्तन और पुद्गलास्तिकाय का गुण है ग्रहण। किसी दूसरे तत्त्व को मिलाने या छोड़ने का काम पुद्गल ही कर सकता है।

जीव का गुण है उपयोग। उपयोग चेतना का व्यापार है। उपयोग का अर्थ है जानना और देखना। यह गुण छह द्रव्यों में एक जीव द्रव्य में ही मिलता है।

ऊपर आलेखित छहों द्रव्य जहां हों, वह लोक कहलाता है।

**५. गुण के दो प्रकार हैं—**

१. **सामान्यगुण—अस्तित्व, द्रव्यत्व आदि**

२. **विशेषगुण—चेतनत्व, मूर्तत्व आदि**

तीसरे बोल में द्रव्य के प्रकार बतलाए गए। इस बोल में गुण के प्रकार उल्लिखित हैं। उत्तराध्ययन सूत्र में द्रव्य की व्याख्या में लिखा है—'गुणाणमासओ दव्वं'। गुणों का आश्रय द्रव्य है। जैन सिद्धान्तदीपिका में इस सन्दर्भ को विश्लेषित करते हुए लिखा गया है—'गुणपर्यायाश्रयो द्रव्यम्'—जो गुण और पर्याय का आधार है, वह द्रव्य है। एक ओर गुणों का आश्रय द्रव्य तथा दूसरी ओर गुण और पर्यायों का आश्रय द्रव्य। पढ़ने में विसंगति-सी प्रतीत होती है। पर यह विसंगति नहीं, वक्ता की विवक्षा है।

गुण पदार्थ का धर्म है। वह दो प्रकार का होता है—सहभावी और क्रमभावी। सहभावी धर्म गुण है और क्रमभावी धर्म पर्याय है। जहां केवल गुणों के आधार को द्रव्य बतलाया गया है, वहां धर्म मात्र की विवक्षा है। पर्याय की स्वतन्त्र विवक्षा नहीं है। और जहां गुण तथा पर्याय दोनों के आधार को द्रव्य कहा गया है, वहां सहभावी और क्रमभावी दोनों धर्मों की विवक्षा है। इस बोल में गुण का विवेचन किया गया है।

गुण के दो प्रकार हैं—सामान्य और विशेष। सब द्रव्यों में समान रूप से पाया जाने वाला धर्म सामान्य गुण है। इसके छह प्रकार हैं—

**अस्तित्व**—द्रव्य का वह गुण, जिसके कारण उसका कभी
हो।

**वस्तुत्व**— द्रव्य का वह गुण, जिसके कारण वह कोई न कोई अर्थक्रिया अवश्य करे।

**द्रव्यत्व** — द्रव्य का वह गुण, जो परिवर्तनशील पर्यायों का आधार है।

**प्रमेयत्व**— वस्तु का वह गुण, जो ज्ञान का विषय बनता है।

**प्रदेशवत्व**—द्रव्य का वह गुण, जो उसके प्रदेशों का माप करता है।

**अगुरुलघुत्व**—द्रव्य का वह गुण, जिसके कारण वह अपने स्वरूप में स्थित रहता है।

विश्व का कोई भी पदार्थ ऐसा नहीं है, जिसमें उपर्युक्त ये छह गुण समान रूप से नहीं पाए जाते हों। सबमें समान रूप से होने के कारण ही इन्हें सामान्य गुण माना गया है।

जो गुण सब द्रव्यों में न मिले, वह विशेष गुण है। विशेष गुण हर पदार्थ का अपना होता है। उसका किसी दूसरे पदार्थ में संक्रमण नहीं होता। उसके सोलह प्रकार हैं—

| | | |
|---|---|---|
| १. गतिहेतुत्व | ७. गन्ध | १३. चेतनत्व |
| २. स्थितिहेतुत्व | ८. वर्ण | १४. अचेतत्व |
| ३. अवगाहहेतुत्व | ९. ज्ञान | १५. मूर्तत्व |
| ४. वर्तनाहेतुत्व | १०. दर्शन | १६. अमूर्तत्व |
| ५. स्पर्श | ११. सुख | |
| ६. रस | १२. वीर्य | |

गतिहेतुत्व और स्थितिहेतुत्व, धर्मास्तिकाय एवं अधर्मास्तिकाय का गुण है। अवगाहनहेतुत्व आकाश का गुण है। वर्तना काल का गुण है। स्पर्श, रस, गन्ध और वर्ण पुद्गल के गुण हैं। ज्ञान, दर्शन, सुख और वीर्य जीव के गुण हैं। चेतनत्व जीव का गुण है। अचेतनत्व जीव को छोड़ चार अस्तिकाय और काल का गुण है। मूर्तत्व पुद्गल का गुण है। अमूर्तत्व पुद्गल को छोड़ चार अस्तिकाय और काल का गुण है।

उपर्युक्त सोलह गुणों में जीव और पुद्गल में छह-छह गुण पाए जाते हैं। शेष सब द्रव्यों में तीन-तीन गुण होते हैं।

### ६. पर्याय के दो प्रकार हैं—

१. स्वभाव पर्याय २. विभाव पर्याय

अथवा

१. अर्थ (अव्यक्त) पर्याय २. व्यंजन (व्यक्त) पर्याय

द्रव्य की परिवर्तनशील अवस्थाओं का नाम पर्याय है अथवा पूर्व आकार के परित्याग और उत्तर आकार की उपलब्धि को पर्याय कहा जाता है। द्रव्य शब्द का प्रयोग अन्य दर्शनों में मिलता है, पर पर्याय की वहां कोई चर्चा नहीं है। वैसे पर्याय शब्द है बहुत महत्त्वपूर्ण। क्योंकि द्रव्य का दर्शन पर्याय रूप में ही होता है। पर्यायों से अतिरिक्त द्रव्य है भी क्या ? कोई भी द्रव्य हो, उसका जो दृश्य रूप है, वह पर्याय ही है।

पर्याय के दो प्रकार हैं—स्वभाव पर्याय और विभाव पर्याय। बाह्य निमित्तों के बिना द्रव्य में परिवर्तन होता रहता है, वह स्वभाव पर्याय है। बाह्य निमित्तों के द्वारा द्रव्य में जो बदलाव आता है, वह उसका विभाव पर्याय है।

समुद्र में हवा आदि बाह्य निमित्तों के न होने पर भी ज्वार उठता है, यह पानी का स्वभाव पर्याय है। पानी ठंडा या गर्म होता है, खारा या मीठा होता है, यह उसका विभाव पर्याय है।

प्रकारान्तर से पर्याय के दो अन्य भेद माने गए हैं—अर्थ पर्याय और व्यंजन पर्याय। जो पर्याय सूक्ष्म होता है, इन चर्मचक्षुओं द्वारा देखा नहीं जाता, जिसके बदल जाने पर भी द्रव्य के आकार में कोई परिवर्तन परिलक्षित नहीं होता और जो केवल वर्तमान समय में होता है, वह अर्थ पर्याय है।

जो पर्याय स्थूल होता है, सर्वसाधारण के बोध का विषय बनता है, त्रैकालिक होता है और शब्दों के द्वारा बताया जा सकता है, वह व्यंजन पर्याय है। व्यंजन का अर्थ है—व्यक्त या स्पष्ट। इस दृष्टि से जो-जो स्पष्ट है, वह सब व्यंजन पर्याय है।

पर्याय द्रव्य और गुण दोनों के आश्रित रहता है। इस दृष्टि से द्रव्य और गुण में स्थूल या सूक्ष्म जितना बदलाव आता है, वह सब पर्याय है। जीव का मनुष्य और देव आदि रूपों में परिवर्तन होना, पुद्गलों

का भिन्न-भिन्न स्कन्धों में परिणमन होना, ये सब द्रव्य के पर्याय हैं।

ज्ञान और दर्शन में परिवर्तन होना, वर्ण आदि में नयापन और पुरानापन होना, ये सब गुण के पर्याय हैं।

**७. प्रमाण के दो प्रकार हैं—**

**१. प्रत्यक्ष २. परोक्ष**

**८. प्रत्यक्ष के दो प्रकार हैं—**

**१. पारमार्थिक प्रत्यक्ष २. सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष**

सातवें बोल में प्रमाण के भेदों का उल्लेख है। भेदों की चर्चा से पहले ज्ञातव्य यह है कि प्रमाण किसे कहा जाता है? दार्शनिक ग्रंथों में प्रमाण को परिभाषित करते हुए कहा गया है—*'यथार्थज्ञानं प्रमाणम्'* जो वस्तु जैसी है, उसका उसी रूप में परिच्छेद—बोध कराने वाला ज्ञान प्रमाण है अथवा किसी वस्तु के अस्तित्व को सिद्ध करने के लिए जिसका उपयोग हो, उस यथार्थ ज्ञान का नाम प्रमाण है। उसके मुख्य रूप से दो भेद माने गये हैं—प्रत्यक्ष और परोक्ष।

प्रत्यक्ष बिना माध्यम से होने वाला साक्षात् ज्ञान है और परोक्ष किसी माध्यम से होने वाला ज्ञान है। अक्ष शब्द के कई अर्थ होते हैं। प्रस्तुत संदर्भ में इसके दो अर्थ हैं—आत्मा और इन्द्रिय। आत्मा के द्वारा इस सम्पूर्ण चराचर जगत को हाथ में रखे हुए आंवले की भांति जानने या देखने वाला ज्ञान आत्मप्रत्यक्ष है। इसी प्रकार इन्द्रियों से साक्षात्कार होने पर किसी अन्य माध्यम के बिना जो ज्ञान होता है, वह इन्द्रियप्रत्यक्ष है। जिस ज्ञानोपलब्धि में आत्मा या इन्द्रिय और पदार्थ के मध्य कोई माध्यम या व्यवधान रहता है, वह परोक्ष ज्ञान है।

आठवें बोल में प्रत्यक्ष ज्ञान के दो भेद बतलाए गए हैं—पारमार्थिक और सांव्यवहारिक। पारिमार्थिक वास्तविक प्रत्यक्ष होता है। यह सीधा आत्मसाक्षात्कार है। इसमें किसी प्रकार के माध्यम या व्यवधान की उपस्थिति नहीं होती। इस दृष्टि से इसे पारमार्थिक माना गया है।

सांव्यवहारिक का अर्थ है व्यवहार-सापेक्ष। जो कुछ अंश

से देखा जाता है, कान से सुना जाता है, जीभ से चखा जाता है, नासिका से सूंघा जाता है या शरीर के किसी अवयव से स्पर्श द्वारा ज्ञान किया जाता है, वह प्रत्यक्ष ज्ञान नहीं है। क्योंकि आत्मा ज्ञेय पदार्थ के मध्य में आंख, कान, जीभ आदि का व्यवधान है। फिर भी लोकदृष्टि में यह प्रत्यक्ष जैसा ही लगता है। इसलिए इसे सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष कहा गया है।

व्यवहार और परमार्थ ये दो तत्त्व हैं। निश्चय नय की दृष्टि से परमार्थ ही यथार्थ होता है। किन्तु व्यवहार नय व्यवहार का लोप नहीं होने देता। बहुत-सी बातें ऐसी होती हैं, जिनका यथार्थ के धरातल पर कोई मूल्य नहीं है, पर वे लोक में मान्य हैं। ऐसी बातों को तीर्थंकरों ने भी मान्यता दी है। इसलिए उन्हें अस्वीकार करने का कोई अर्थ नहीं होता।

एक बच्चा काठ की लकड़ी को घोड़ा मानकर उस पर बैठता है। उसे चलाता है। बड़े लोग भी उस लकड़ी को घोड़ा कहकर पुकारते हैं। यह कथन असत्य नहीं, व्यवहार सत्य है। इसी प्रकार सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष आत्मा और पदार्थ के बीच व्यवधान होने के कारण परोक्ष होने पर भी प्रत्यक्ष कहलाता है।

**९. पारमार्थिक प्रत्यक्ष के तीन प्रकार हैं—**

**१. अवधि　　२. मनःपर्यव　　३. केवल**

नौवें बोल में पारमार्थिक प्रत्यक्ष के तीन प्रकार बतलाये गये हैं— अवधिज्ञान, मनःपर्यवज्ञान और केवलज्ञान। केवलज्ञान पूर्ण या सकल प्रत्यक्ष कहलाता है। अवधिज्ञान और मनःपर्यव ज्ञान अपूर्ण या विकल प्रत्यक्ष कहलाते हैं। इनमें आत्मा और पदार्थ के मध्य इन्द्रिय, मन तथा अन्य प्रमाण के सहारे की अपेक्षा नहीं रहती। इस दृष्टि से इन्हें पारमार्थिक प्रत्यक्ष, आत्मप्रत्यक्ष या नोइन्द्रिय प्रत्यक्ष कहा जाता है। पर इनसे केवलज्ञान की भांति अमूर्त्त तत्त्वों का ज्ञान नहीं होता, इसलिए ये अपूर्ण या विकल प्रत्यक्ष हैं।

**अवधिज्ञान**

'अवधानं अवधिः' एकाग्रता की विशिष्ट स्थिति में संसार के मूर्त्त

पदार्थों को जानने वाला ज्ञान अवधिज्ञान है। अवधिज्ञान उपलब्ध होने पर भी एकाग्रता के अभाव में वस्तु का बोध नहीं हो सकता।

अवधिज्ञान क्षायोपशमिक ज्ञान है। सब जीवों का क्षयोपशम समान नहीं होता। इसलिए अवधिज्ञान भी सबका एक रूप नहीं होता। यह ज्ञान बढ़ सकता है, घट भी सकता है। जीवन भर साथ रह सकता है और छूट भी सकता है। व्यक्ति का अनुगमन कर सकता है और स्थान विशेष में भी हो सकता है। यह ज्ञान द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव आदि की सीमाओं में आवद्ध है, इस दृष्टि से भी इसे अवधिज्ञान कहा जाता है।

### मन:पर्यवज्ञान

मनोद्रव्य की पर्यायों का साक्षात्कार करने वाला ज्ञान मन:पर्यवज्ञान है। इस ज्ञान के द्वारा समनस्क जीवों के मानसिक भावों को ही जाना जा सकता है। क्योंकि यह मनोवर्गणा के पुद्‌गलों के आधार पर सामने वाले व्यक्ति के मानसिक चिन्तन का अवबोध करता है। अवधिज्ञान का विषय समस्त रूपी द्रव्य है, जबकि मन:पर्यवज्ञान का विषय केवल मनोद्रव्य है। यह ज्ञान केवल साधुओं को ही उपलब्ध हो सकता है।

### केवलज्ञान

संसार के सब द्रव्यों और पर्यायों का साक्षात्कार करने वाला ज्ञान केवलज्ञान है। इस ज्ञान के उपलब्ध हो जाने पर शेप चार ज्ञान कृतार्थ हो जाते हैं। जैनदर्शन के अनुसार आत्मा ज्ञान का आधार नहीं, वह ज्ञानस्वरूप है। इस दृष्टि से आत्मा का निरावरण स्वरूप ही केवलज्ञान है। जब तक केवलज्ञान प्राप्त नहीं होता है, आत्म-स्वरूप का साक्षात्कार नहीं हो सकता। इस दृष्टि से उपर्युक्त तथ्य को इस भाषा में भी कहा जा सकता है कि आत्म-साक्षात्कार ही केवलज्ञान है। यह ज्ञान उपलब्ध होने के बाद सदा उपलब्ध रहता है। इससे मूर्त्त और अमूर्त्त सब पदार्थों की त्रैकालिक अवस्था का बोध होता है।

## १०. सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष (श्रुतनिश्रित मति) के चार प्रकार हैं—

१. अवग्रह
२. ईहा
३. अवाय
४. धारणा

दसवें बोल में सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष के चार प्रकार बतलाए गए हैं—अवग्रह, ईहा, अवाय और धारणा। प्रत्यक्ष के ये चारों प्रकार इन्द्रिय और मन से सापेक्ष होने के कारण परोक्ष होने पर भी स्पष्टता के कारण प्रत्यक्ष ज्ञान की श्रेणी में परिगणित हो गए।

### अवग्रह

इन्द्रिय और पदार्थ का सम्बन्ध होने पर उसके अस्तित्व का बोध मात्र होता है। इसे न्याय की भाषा में दर्शन कहा गया है। दर्शन के बाद सामान्य, विशेष धर्मों का विश्लेषण किए बिना किसी भी पदार्थ के अस्तित्व का ग्रहण करना अवग्रह है। इसके दो भेद हैं—व्यंजनावग्रह और अर्थावग्रह। व्यंजनावग्रह में वस्तु का अव्यक्त बोध होता है और अर्थावग्रह में उसकी थोड़ी-सी अभिव्यक्ति होती है।

### ईहा

ईहा का अर्थ है वितर्क। जिस समय कोई जिज्ञासु व्यक्ति किसी व्यक्ति या पदार्थ के अस्तित्व को स्वीकारने से पहले उसके स्वरूपनिर्धारण में उत्पन्न संदेहों का निराकरण कर इस निर्णय पर पहुंचता है कि यह अमुक व्यक्ति या अमुक पदार्थ होना चाहिए। इस वितर्कमूलक अवधारणा को ईहा कहा जाता है।

### अवाय

यह निर्णयात्मक ज्ञान है। इसमें न संदेह रहता है और न संभावना। किसी निश्चित प्रमाण के आधार पर यह जानना कि यह अमुक व्यक्ति ही है, अमुक पदार्थ ही है—इस प्रकार का अवधारणात्मक ज्ञान अवाय कहलाता है।

### धारणा

अवाय के द्वारा गृहीत अवबोध चेतना के किसी तल पर इतनी गहराई

पदार्थों को जानने वाला ज्ञान अवधिज्ञान है। अवधिज्ञान उपलब्ध होने पर भी एकाग्रता के अभाव में वस्तु का बोध नहीं हो सकता।

अवधिज्ञान क्षायोपशमिक ज्ञान है। सब जीवों का क्षयोपशम समान नहीं होता। इसलिए अवधिज्ञान भी सबका एक रूप नहीं होता। यह ज्ञान बढ़ सकता है, घट भी सकता है। जीवन भर साथ रह सकता है और छूट भी सकता है। व्यक्ति का अनुगमन कर सकता है और स्थान विशेष में भी हो सकता है। यह ज्ञान द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव आदि की सीमाओं में आबद्ध है, इस दृष्टि से भी इसे अवधिज्ञान कहा जाता है।

**मन:पर्यवज्ञान**

मनोद्रव्य की पर्यायों का साक्षात्कार करने वाला ज्ञान मन:पर्यवज्ञान है। इस ज्ञान के द्वारा समनस्क जीवों के मानसिक भावों को ही जाना जा सकता है। क्योंकि यह मनोवर्गणा के पुद्गलों के आधार पर सामने वाले व्यक्ति के मानसिक चिन्तन का अवबोध करता है। अवधिज्ञान का विषय समस्त रूपी द्रव्य है, जबकि मन:पर्यवज्ञान का विषय केवल मनोद्रव्य है। यह ज्ञान केवल साधुओं को ही उपलब्ध हो सकता है।

**केवलज्ञान**

संसार के सब द्रव्यों और पर्यायों का साक्षात्कार करने वाला ज्ञान केवलज्ञान है। इस ज्ञान के उपलब्ध हो जाने पर शेष चार ज्ञान कृतार्थ हो जाते हैं। जैनदर्शन के अनुसार आत्मा ज्ञान का आधार नहीं, वह ज्ञानस्वरूप है। इस दृष्टि से आत्मा का निरावरण स्वरूप ही केवलज्ञान है। जब तक केवलज्ञान प्राप्त नहीं होता है, आत्म-स्वरूप का साक्षात्कार नहीं हो सकता। इस दृष्टि से उपर्युक्त तथ्य को इस भाषा में भी कहा जा सकता है कि आत्म-साक्षात्कार ही केवलज्ञान है। यह ज्ञान उपलब्ध होने के बाद सदा उपलब्ध रहता है। इससे मूर्त्त और अमूर्त्त सब पदार्थों की त्रैकालिक अवस्था का बोध होता है।

१०. सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष (श्रुतनिश्रित मति) के चार प्रकार हैं—

| | |
|---|---|
| १. अवग्रह | ३. अवाय |
| २. ईहा | ४. धारणा |

दसवें बोल में सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष के चार प्रकार बतलाए गए हैं—अवग्रह, ईहा, अवाय और धारणा। प्रत्यक्ष के ये चारों प्रकार इन्द्रिय और मन से सापेक्ष होने के कारण परोक्ष होने पर भी स्पष्टता के कारण प्रत्यक्ष ज्ञान की श्रेणी में परिगणित हो गए।

### अवग्रह

इन्द्रिय और पदार्थ का सम्बन्ध होने पर उसके अस्तित्व का बोध मात्र होता है। इसे न्याय की भाषा में दर्शन कहा गया है। दर्शन के बाद सामान्य, विशेष धर्मों का विश्लेषण किए बिना किसी भी पदार्थ के अस्तित्व का ग्रहण करना अवग्रह है। इसके दो भेद हैं—व्यंजनावग्रह और अर्थावग्रह। व्यंजनावग्रह में वस्तु का अव्यक्त बोध होता है और अर्थावग्रह में उसकी थोड़ी-सी अभिव्यक्ति होती है।

### ईहा

ईहा का अर्थ है वितर्क। जिस समय कोई जिज्ञासु व्यक्ति किसी व्यक्ति या पदार्थ के अस्तित्व को स्वीकारने से पहले उसके स्वरूपनिर्धारण में उत्पन्न संदेहों का निराकरण कर इस निर्णय पर पहुंचता है कि यह अमुक व्यक्ति या अमुक पदार्थ होना चाहिए। इस वितर्कमूलक अवधारणा को ईहा कहा जाता है।

### अवाय

यह निर्णयात्मक ज्ञान है। इसमें न संदेह रहता है और न संभावना। किसी निश्चित प्रमाण के आधार पर यह जानना कि यह अमुक व्यक्ति ही है, अमुक पदार्थ ही है—इस प्रकार का अवधारणात्मक ज्ञान अवाय कहलाता है।

### धारणा

अवाय के द्वारा गृहीत अवबोध चेतना के किसी तल पर इतनी गहराई

से प्रतिबिम्बित हो जाता है कि वह स्मृति के वातायन से ओझल नहीं हो पाता, उसे धारणा कहते हैं। धारणा शब्द का शाब्दिक अर्थ भी यही है कि जिसे धारण करके रखा जा सके, जो संस्कारों के गहरे में उतर जाए, जो चित्त की वासना के रूप में सुरक्षित रह जाए, वह धारणा है। यह हमारे स्मृतिकोष को समृद्ध बनाए रखता है। जिसका धारणाबल पुष्ट नहीं होता, उसका स्मृतिबल भी क्षीण होने लगता है।

अवग्रह ईहा, अवाय और धारणा चारों एक साथ भी हो सकते हैं तथा एक, दो, तीन या चार—इस क्रम से भी हो सकते हैं। एक हो या चार, इतना निश्चित है कि इनके क्रम का अतिक्रमण नहीं होता अर्थात् अवग्रह से पहले ईहा नहीं होगी, ईहा से पहले अवाय नहीं होगा और अवाय से पहले धारणा नहीं होगी। धारणा में पूरी चतुष्टयी को होना ही है। किन्तु ईहा और अवाय में चारों की अवस्थिति नहीं होती।

कुछ दार्शनिक अवग्रह, ईहा, अवाय और धारणा में कोई विशेष अन्तर नहीं देखते, किन्तु वास्तव में इन सबका स्वतन्त्र अस्तित्व है। उसे प्रमाणित करने वाले तीन हेतु हैं—

१. एक पदार्थ के ज्ञान में सबके होने की अनिवार्यता नहीं है।

२. ये एक-दूसरे से विशिष्ट, विशिष्टतर ज्ञानधारा का प्रकाशन करते हैं।

३. इनके होने का निश्चित क्रम है। उस क्रम का व्यतिक्रम नहीं हो सकता।

सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष के ये चारों ही प्रकार हमारी ज्ञानचेतना को विशद बनाने वाले हैं और लोकव्यवहार को संचालित करने में भी बहुत उपयोगी हैं।

सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष का सम्बन्ध पांच इन्द्रियों और मन के साथ है। इन छहों का व्यञ्जनावग्रह, अर्थावग्रह, ईहा, अवाय और धारणा के साथ योग करने पर (६ × ५ = ३०) तीस भेद होते हैं। चक्षु इन्द्रिय और मन के व्यञ्जनावग्रह नहीं होता। इस प्रकार तीस में से दो भेद कम कर देने पर सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष अथवा श्रुतनिश्रित मतिज्ञान के अठाईस भेद होते हैं।

## ११. परोक्ष के दो प्रकार हैं—

**१. मतिज्ञान                    २. श्रुतज्ञान**

जिस ज्ञान में दूसरे निमित्तों का सहयोग अपेक्षित हो, उसे परोक्ष ज्ञान माना जाता है। उसके दो भेद होते हैं—मतिज्ञान और श्रुतज्ञान। इन्द्रिय और मन के निमित्त से होने वाला ज्ञान मतिज्ञान कहलाता है। स्मृति, प्रत्यभिज्ञा, अनुमान आदि मतिज्ञान के ही प्रकार हैं। मतिज्ञान का एक नाम आभिनिबोधिक ज्ञान भी है।

शब्द, संकेत आदि के सहारे होने वाला मतिज्ञान ही श्रुतज्ञान है। सामान्यतः मतिज्ञान और श्रुतज्ञान साथ-साथ ही रहते हैं। जहां मतिज्ञान होता है वहां श्रुतज्ञान होता है और जहां श्रुतज्ञान होता है, वहां मतिज्ञान होता है, फिर भी इसमें कुछ अन्तर है, जिसके कारण दो अलग ज्ञान मानने की सार्थकता है। जैसे—

- मतिज्ञान मननप्रधान होता है। श्रुतज्ञान शब्दप्रधान।
- मतिज्ञान से होने वाला बोध स्वगत होता है। श्रुतज्ञान स्व और पर दोनों का बोध देता है।
- मतिज्ञान मूक है। श्रुतज्ञान रचनात्मक है।
- श्रुतज्ञान मतिज्ञान होने के बाद ही होता है। मतिज्ञान श्रुत-पूर्वक नहीं होता।
- मतिज्ञान का विषय केवल वर्तमानकाल है। श्रुतज्ञान का विषय त्रैकालिक है।
- मतिज्ञान छाल के समान है। क्योंकि वह श्रुतज्ञान का कारण है।
- श्रुतज्ञान रज्जु के समान है। क्योंकि वह मतिज्ञान का कार्य है।

मतिज्ञान और श्रुतज्ञान जिसके पास होता है वह व्यक्ति, सम्यक्त्वी है तो उसका ज्ञान मतिज्ञान एवं श्रुतज्ञान कहलाता है। मिथ्यात्वी है तो उसका ज्ञान मतिअज्ञान एवं श्रुतअज्ञान कहलाता है। इस ज्ञान और अज्ञान से तत्त्व के बोध में कोई अन्तर नहीं रहता। पात्र के भेद से ज्ञान और अज्ञान का वर्गीकरण किया गया है।

## १२. मतिज्ञान (अश्रुतनिश्रित मति) के चार प्रकार हैं

१. औत्पत्तिकी बुद्धि
२. वैनयिकी बुद्धि
३. कार्मिकी (कर्मजा) बुद्धि
४. पारिणामिकी बुद्धि

इन्द्रिय और मन के निमित्त से होने वाला ज्ञान मतिज्ञान कहलाता है। उसके दो भेद हैं—श्रुतनिश्रित मति और अश्रुतनिश्रित मति। जो बुद्धि अतीत में शास्त्रों के पर्यालोचन से परिष्कृत हो गई हो, पर वर्तमान-काल में शास्त्र-पर्यालोचन के बिना ही जिसकी उत्पत्ति हो, वह बुद्धि श्रुतनिश्रित मति कहलाती है। शास्त्रों के अभ्यास विना ही विशिष्ट क्षयोपशम भाव से यथार्थ अवबोध कराने वाली बुद्धि अश्रुतनिश्रित मति कहलाती है। श्रुतनिश्रित मति का समावेश सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष में किया गया है। उसके भेदों का विवेचन इसी वर्ग के दसवें बोल में किया जा चुका है। अश्रुतनिश्रित मति के चार प्रकारों की व्याख्या इस बोल में है।

**औत्पत्तिकी**

जो कभी देखा नहीं, जिसके बारे में कभी सुना नहीं, उस अर्थ के विषय में तत्काल ज्ञान हो जाता है, वह औत्पत्तिकी बुद्धि है।

औत्पत्तिकी बुद्धि को प्रतिभा और प्रातिभ ज्ञान भी कहा जाता है।

**वैनयिकी**

विनय का अर्थ है विधिपूर्वक शिक्षा। शिक्षा से उत्पन्न होने वाली बुद्धि वैनयिकी कहलाती है।

दूसरी परिभाषा के अनुसार गुरु के विनय—शुश्रूषा के निमित्त से होने वाली बुद्धि वैनयिकी कहलाती है।

**कार्मिकी (कर्मजा)**

कर्म का अर्थ है अभ्यास। अभ्यास करते-करते जो बुद्धि पैदा होती है, वह कार्मिकी कहलाती है।

कर्म दो प्रकार का होता है—सर्वकालिक और कादाचित्क। सर्व-कालिक कर्म 'कर्म' कहलाता है और कादाचित्क कर्म 'शिल्प' कहलाता

है। दूसरे शब्दों में जिस कर्म का अभ्यास आचार्य के सान्निध्य में न कर अपने आप किया जाए, वह कर्म कहलाता है और जिस कर्म का अभ्यास आचार्य के सान्निध्य में किया जाए, वह शिल्प कहलाता है।

**पारिणामिकी**

अवस्था बढ़ने के साथ-साथ जो नाना प्रकार के अनुभव होते हैं, उनसे उत्पन्न होने वाली बुद्धि पारिणामिकी कहलाती है।

**औत्पत्तिकी बुद्धि का उदाहरण**

उज्जयिनी नगरी के पास नटों का एक गांव था। वहां भरत नाम का नट रहता था। उसके एक पुत्र था। नाम था उसका रोहक। वह बुद्धिमान था और सूझ-बूझ का धनी था। उज्जयिनी का राजा भी उसकी बुद्धि से प्रभावित था।

एक बार राजा ने एक मरणासन्न हाथी को नटों के पास भिजवाया। राजा ने कहा—इसकी अच्छी प्रकार सेवा करो। प्रतिदिन इसके संवाद मेरे पास पहुंचाओ। पर यह मत कहना कि हाथी मर गया है। अन्यथा दण्ड दिया जाएगा।

नट अच्छी प्रकार से हाथी की देखभाल करने लगे। पूरी जागरूकता के बावजूद एक दिन वह मर गया। नट घबराए। किन्तु रोहक ने उनको आश्वस्त कर दिया। रोहक के निर्देशानुसार कुछ नट राजा के पास जाकर बोले—महाराज! आज हाथी न कुछ खाता है, न पीता है, न उठता है, न घूमता है और न सांस लेता है।

राजा कुपित होकर बोला—तो क्या हाथी मर गया?

नटों ने कहा—राजन्! हम यह बात नहीं कह सकते। ऐसा तो आप ही कह सकते हैं।

राजा ने समझ लिया कि हाथी मर गया। रोहक के बुद्धिबल ने नटों को बचा लिया।

**वैनयिकी बुद्धि का उदाहरण**

किसी नगर में एक सिद्ध पुरुष रहता था। उसके दो शिष्य थे। दोनों में एक अविनीत था और दूसरा विनीत। एक बार वे दोनों कहीं जा रहे

थे। रास्ते में उन्होंने बहुत बड़े पदचिह्न देखे। अविनीत शिष्य बोला—इधर से कोई हाथी गया है। विनीत शिष्य ने सरलता के साथ कहा—मित्र ! ये हाथी के नहीं हथिनी के पदचिह्न हैं। वह हथिनी बाईं आंख से कानी है। उस पर कोई रानी बैठी थी, जो गर्भवती है।

अविनीत शिष्य को यह सब अच्छा नहीं लगा। उसने कहा—केवल पदचिह्न देखकर तुम इतनी बातें कैसे बता सकते हो? विनीत शिष्य बोला—आगे चलकर हम इसकी जांच कर सकते हैं।

थोड़ी दूर पहुंचने पर उन्होंने देखा—गांव से बाहर तालाब के किनारे ठाटबाट वाले किसी व्यक्ति का पड़ाव है। वहां कई तम्बू बंधे हैं। एक तम्बू के बाहर कानी हथिनी बंधी हुई है। ठीक उसी समय एक दासी तम्बू से बाहर निकली और एक प्रभावशाली व्यक्ति से बोली—मंत्रीवर ! महाराज को सूचना दीजिए। महारानी ने राजकुमार को जन्म दिया है। विनीत शिष्य के चेहरे पर अपने कथन की सत्यता प्रमाणित होने की चमक थी। अविनीत शिष्य वहां कुछ बोल तो नहीं सका, पर उसका मन दुःख और आवेश से भर गया। सिद्धपुरुष के पास पहुंचते ही वह बरस पड़ा। उसने कहा—गुरुजी ! आप भी इतना पक्षपात रखते हैं, यह मुझे आज पता लगा है। सिद्धपुरुष कुछ समझ नहीं पाया। उसने शान्त भाव से स्थिति की जानकारी कर अविनीत शिष्य से पूछा—तुमने कैसे जाना कि वे पांव हाथी के थे। वह लापरवाही से बोला—हाथी के बिना इतने बड़े पांव और किसके हो सकते थे।

अब गुरु ने विनीत शिष्य से पूछा कि उसने सारी बातों की जानकारी कैसे की? शिष्य बोला—गुरुजी ! वे पदचिह्न उभरे-उभरे से थे। जिस रास्ते में पदचिह्न थे, वहां एक ओर से वृक्षों की टहनियां-पत्तियां खाई हुई थीं। हाथी पर सवारी करने वाले व्यक्ति तो राजा-रानी ही हो सकते हैं, यह मेरा अनुमान था। संभवतः रानी वहां लघुशंका के लिए नीचे उतरी थी। बैठते समय उसका हाथ धरती पर टिका। हाथ की रेखाओं को देखने से पता लग गया कि वह गर्भवती थी।

दोनों शिष्यों की बात सुन सिद्धपुरुष बोला—मैंने ये सब बातें इसको कब बताई थीं। पर इसने मेरी हर बात को विनम्रता से ध्यान

पूर्वक सुना, उस पर मनन किया और अहंकार बढ़ने नहीं दिया। इसीलिए यह हर घटना प्रसंग का इतना सूक्ष्म विश्लेषण कर सकता है। यह इसकी वैनयिकी बुद्धि है।

### कार्मिकी बुद्धि का उदाहरण

एक चोर किसी वनिए के घर चोरी करने गया। वहां उसने इस प्रकार सेंध लगाई कि कमल की आकृति बन गई। प्रातःकाल जब लोगों ने उस सेंध को देखा तो चोरी की बात भूल गए और कला की प्रशंसा करने लगे। उन लोगों में वह चोर भी था, जो अपनी प्रशंसा सुनकर खुश हो रहा था। वहां एक किसान खड़ा था। उसने कहा—भाई! यह क्या बड़ी बात है? अपने काम में सभी व्यक्ति कुशल होते हैं।

किसान की बात चोर को बहुत बुरी लगी। वह एक दिन मौका पाकर किसान के खेत में पहुंचा और छूरा निकालकर उस पर वार करने लगा। किसान एकदम पीछे हट गया और बोला—भाई! क्या बात है? मुझे मार क्यों रहे हो? चोर ने कहा—उस दिन तुमने मेरी लगाई हुई सेंध की प्रशंसा क्यों नहीं की?

किसान सारी बात समझ गया। उसने अपने बचाव का उपाय सोचते हुए कहा—भाई! मैंने तुम्हारी निन्दा कब की थी। मैंने तो कहा था कि अभ्यास से हर व्यक्ति अपने काम में कुशल हो जाता है। देखो मेरे हाथ में ये मूंग के दाने हैं। तुम कहो तो मैं इन सबको एक साथ ऊर्ध्वमुख, अधोमुख या एक पार्श्व से गिरा दूं।

चोर ने मूंग के दाने अधोमुख गिराने के लिए कहा। किसान ने वहां चादर बिछाकर दाने इस कुशलता से बिखेरे कि सब अधोमुख ही गिरे। चोर यह देख चकित रह गया। वह बोला—भाई! तुम तो मुझसे भी अधिक कुशल हो।

चोर और किसान दोनों की कर्मजा बुद्धि इस उदाहरण से स्पष्ट होती है।

### पारिणामिकी बुद्धि का उदाहरण

एक व्यक्ति ने श्रावक के बारह व्रत स्वीकार किए। स्वदारसंतोष भी उनमें एक व्रत था। एक बार उसने अपनी पत्नी की सहेली को देखा।

वह उसमें आसक्त हो गया। अपनी इस मनःस्थिति को न तो वह बदल सका और न व्यक्त कर सका। इससे वह खिन्न रहने लगा। एक दिन उसकी पत्नी ने बहुत अधिक आग्रह किया तो उसने अपना मन खोलकर रख दिया।

श्रावक की पत्नी बहुत समझदार थी। उसने सोचा—मेरे पति ऐसे विचारों में आयुष्य का बंध कर लेंगे तो इनकी दुर्गति हो जाएगी। कोई ऐसा उपाय करना चाहिए, जिससे इनका व्रत भंग भी न हो और ऐसे कलुषित विचार भी समाप्त हो जाएं।

बहुत सोच-विचार कर वह अपने पति के पास जाकर बोली—आप दुःखी क्यों होते हैं ? मैंने अपनी सहेली से बात कर ली है। वह आज रात को आपके पास आ जाएगी। शर्त एक ही है कि वह अन्धेरे में आएगी और उजाला होने से पहले ही लौट जाएगी।

अपने पति को सब तरह से आश्वस्त कर वह सहेली के घर गई और उसके वस्त्र, आभूषण आदि पहनकर पति के पास चली गई। प्रातःकाल जब वह मूल रूप में पति से मिली तो वह पश्चात्ताप की आग में जल रहा था। उसने कहा—मैंने व्रत स्वीकार करके उसका भंग कर दिया है। इस पाप से मेरा छुटकारा कैसे होगा ? अब मैं क्या करूं ?

अपने पति की सहजता और अन्तर्मन के पश्चात्ताप को देख पत्नी ने सही बात बता दी। श्रावक अपनी पत्नी के इस कौशल से बहुत खुश हुआ। उसने गुरु के समक्ष आलोचना कर अपनी दूषित मनोवृत्ति के लिए प्रायश्चित्त स्वीकार किया। पारिणामिकी बुद्धि के द्वारा अपने पति को पतित होने से बचाने वाली वह श्राविका कोई विलक्षण महिला थी।

**१३. श्रुतज्ञान के चौदह प्रकार हैं—**

| | |
|---|---|
| **१. अक्षरश्रुत** | **२. अनक्षरश्रुत** |
| **३. संज्ञिश्रुत** | **४. असंज्ञिश्रुत** |
| **५. सम्यक्‌श्रुत** | **६. मिथ्याश्रुत** |
| **७. सादिश्रुत** | **८. अनादिश्रुत** |
| **९. सपर्यवसितश्रुत** | **१०. अपर्यवसितश्रुत** |

११. गमिकश्रुत　　　१२. अगमिकश्रुत

१३. अंगप्रविष्टश्रुत　　१४. अनंगप्रविष्टश्रुत

पांच ज्ञानों में दूसरा ज्ञान है श्रुतज्ञान। शब्द, संकेत आदि द्रव्यश्रुत के सहयोग से दूसरों को समझाने में समर्थ ज्ञान को श्रुतज्ञान कहा जाता है। उसके चौदह भेद हैं—

**अक्षरश्रुत**

जो कुछ कहना है, उसे अक्षरों के माध्यम से निरूपित करना। अक्षर ज्ञान करने का साधन है। यहां उसी को ज्ञान माना गया है। यह साधन में साध्य का आरोपण है।

**अनक्षरश्रुत**

मुंह, भौं, अंगुली आदि के विकार या संकेत द्वारा अपने भाव प्रकट करना। इसमें भी साधन को साध्य माना गया है।

**संज्ञिश्रुत**

समनस्क प्राणी का श्रुत।

**असंज्ञिश्रुत**

विना मन वाले प्राणी का श्रुत।

**सम्यक्श्रुत**

सम्यक्दृष्टि का श्रुत, मोक्ष साधना में सहायक श्रुत।

**मिथ्याश्रुत**

मिथ्यादृष्टि का श्रुत, मोक्ष साधना में बाधक श्रुत।

**सादिश्रुत**

जिस श्रुतज्ञान की आदि हो।

**अनादिश्रुत**

जिस श्रुतज्ञान की आदि न हो।

**सपर्यवसितश्रुत**

जिस श्रुतज्ञान का अन्त होने वाला हो।

**अपर्यवसितश्रुत**

जिस श्रुतज्ञान का अन्त होने वाला न हो।

शब्दात्मक रचना की अपेक्षा श्रुत सादि-सान्त होता है और सत्य के रूप में या प्रवाह के रूप में अनादि-अनन्त।

**गमिकश्रुत**

जैसे बारहवां अंग दृष्टिवाद। इसमें आलापक पाठ—सरीखे पाठ होते हैं। किसी प्रसंग का कुछ वर्णन विस्तार से किया जाता है और उसके बाद पूर्वोक्त पाठ की भुलावण देते हुए 'सेसं तहेव भाणियव्वं' इस वाक्यांश के द्वारा पाठ पूरा कर दिया जाता है। इस प्रकार एक सूत्र पाठ का सम्बन्ध दूसरे सूत्र पाठ से जुड़ा रहता है।

**अगमिकश्रुत**

जिसमें पाठ सरीखे न हों।

**अंगप्रविष्टश्रुत**

गणधरों के रचे हुए आगम (बारह अंग), जैसे—आचार, सूत्रकृत आदि।

**अनंगप्रविष्ट**

गणधरों के अतिरिक्त अन्य आचार्यों द्वारा रचे हुए ग्रन्थ।

श्रुतज्ञान के ये चौदह प्रकार विवक्षा के आधार पर किए गए हैं। मलतः श्रुतज्ञान वही है, जो दूसरों को समझाने में सहायक बनता है।

**१४. आगम के दो प्रकार हैं—**

**१. अंगप्रविष्ट २. अंगबाह्य**

तीर्थंकर अपनी साधना के समय पूरी तरह से आत्मलक्षी होते हैं। साधनाकाल में वे न किसी को उपदेश देते हैं, न दीक्षा देते हैं और न किसी धर्मसंघ का संचालन करते हैं। केवलज्ञान की उपलब्धि होते ही

वे समवसरण में प्रवचन करते हैं। उनका प्रवचन किसी निश्चित बिन्दु पर नहीं होता। उन्हें जो कुछ कहना होता है, वे मुक्तभाव से बोलते हैं। तीर्थंकरों के प्रवचन सूत्रशैली में नहीं होते। वे विस्तृत रूप से अर्थ का प्रतिपादन करते हैं। इस दृष्टि से उनके प्रवचन अर्थागम कहलाते हैं।

तीर्थंकरों की वाणी का ग्रहण, आकलन और संपादन करते हैं गणधर। गणधरों द्वारा संकलित अर्हत्‌वाणी सूत्रागम कहलाती है। अर्हत्‌वाणी के आधार पर गणधर सूत्र रूप में जिन आगमों का संकलन करते हैं, वे आगम अंगप्रविष्ट कहलाते हैं। अंगप्रविष्ट आगमों की संख्या बारह है। इसलिए उन्हें द्वादशांगी कहा जाता है।

अंगप्रविष्ट आगमों को आधार बनाकर कुछ विशिष्टज्ञानी आचार्य नये सूत्रों की रचना करते हैं, वे अंगबाह्य कहलाते हैं।

जैन वाङ्मय में अंगप्रविष्ट आगमों का विशेष स्थान रहा है। उनको नियत श्रुत माना गया है और अंगबाह्य आगमों को अनियत श्रुत। अंगप्रविष्ट आगम स्वतः प्रमाण माने जाते हैं। अंगबाह्य आगमों की प्रामाणिकता अंगप्रविष्ट आगमों पर आधारित है।

**१५. अंगप्रविष्ट (द्वादशांगी) के बारह प्रकार हैं—**

**१. आचारांग** — **७. उपासकदशा**
**२. सूत्रकृतांग** — **८. अंतकृतदशा**
**३. स्थानांग** — **९. अनुत्तरोपपातिकदशा**
**४. समवायांग** — **१०. प्रश्नव्याकरण**
**५. भगवती** — **११. विपाकश्रुत**
**६. ज्ञाताधर्मकथा** — **१२. दृष्टिवाद**

चौदहवें बोल में यह बताया जा चुका है कि तीर्थंकरों द्वारा अर्थ रूप में कहे गए और गणधरों द्वारा सूत्र रूप में गुंथे हुए आगम अंगप्रविष्ट कहलाते हैं। अंगप्रविष्ट आगम बारह हैं। इस दृष्टि से इन्हें द्वादशांगी भी कहा जाता है।

प्राचीनकाल में आगम लिपिबद्ध नहीं थे। वे मौखिक परम्परा से ही आगे से आगे संक्रान्त होते थे। भगवान महावीर के निर्वाण के बाद

एक हजार वर्ष तक आगम लिखे नहीं गए। इस काल में बार-बार दुष्काल पड़े। दुष्काल के कारण एक देश से दूसरे देश में जाने और भिक्षा सम्बन्धी कठिनाइयों से जूझने में साधुओं के स्वाध्याय का क्रम शिथिल हो गया। इससे कण्ठस्थ आगमज्ञान की विस्मृति होने लगी। कुछ आचार्यों का यह अभिमत है कि भगवान महावीर के निर्वाण के बाद एक हजार वर्ष में चौदह पूर्वों का विच्छेद हो गया। उस समय एक भी पूर्व को पूरी तरह से जानने वाला कोई साधु नहीं बचा। चौदह पूर्व दृष्टिवाद आगम के अंतर्भूत थे। ऐसा माना जाता है कि चौदह पूर्वों का ज्ञान पढ़ाने से नहीं आता। इस ज्ञान की अपनी तकनीक होती है। उसकी हम वर्तमान के कम्प्यूटर यंत्र के साथ तुलना कर सकते हैं। अन्तर्मुहूर्त में चौदह पूर्वों को सीखने और उनका प्रत्यावर्तन करने की क्षमता आचार्य स्थूलिभद्र के साथ विच्छिन्न हो गई।

आचारांग आदि ग्यारह अंगों में भी समय-समय पर हुई वाचनाओं के मध्य जोड़-तोड़ का क्रम चलता रहा है, ऐसा माना जा सकता है। आचारांग के दूसरे श्रुतस्कन्ध की रचना बाद में हुई, यह भी एक मान्यता है। इसी प्रकार अन्य आगमों में भी कुछ परिवर्तन होते रहे हैं। देश, काल सम्बन्धी विविध कठिनाइयों और परिवर्तनों के बावजूद द्वादशांगी के ग्यारह अंग आज काफी अच्छे रूप में उपलब्ध हैं, यह विशेष बात है।

**१६. अंगबाह्य (उपांग) के बारह प्रकार हैं—**

| | |
|---|---|
| **१. औपपातिक** | **७. सूर्यप्रज्ञप्ति** |
| **२. राजप्रश्नीय** | **८. कल्पिका (निरयावलिका)** |
| **३. जीवाजीवाभिगम** | **९. कल्पावतंसिका** |
| **४. प्रज्ञापना** | **१०. पुष्पिका** |
| **५. जंबद्वीपप्रज्ञप्ति** | **११. पुष्पचूलिका** |
| **६. चन्द्रप्रज्ञप्ति** | **१२. वृष्णिदशा** |

**मूल चार हैं—**

| | |
|---|---|
| **१. दशवैकालिक** | **३. नन्दी** |
| **२. उत्तराध्ययन** | **४. अनुयोगद्वार** |

छेद चार हैं—

| | |
|---|---|
| १. निशीथ | ३. बृहत्कल्प |
| २. व्यवहार | ४. दशाश्रुतस्कन्ध |

आवश्यक सूत्र छह विभाग वाला है--

| | |
|---|---|
| १. सामायिक | ४. प्रतिक्रमण |
| २. चतुर्विशतिस्तव | ५. कायोत्सर्ग |
| ३. वन्दना | ६. प्रत्याख्यान |

'जैन आगम' भारतीय प्राच्य विद्या का अक्षय भण्डार है। जैन आगमों में जीवन और जगत् से संबंधित इतने विविध विषय हैं कि एक-एक आगम पर कई व्यक्ति थीसिस लिख सकते हैं। जैन आगमों का मूल भाग 'द्वादशांगी' नाम से प्रसिद्ध है। इसके अतिरिक्त जितने आगम हैं, उनका वर्गीकरण उपांग, मूल, छेद, आवश्यक, प्रकीर्णक आदि के रूप में है। प्रस्तुत बोल में उपांग, मूल, छेद और आवश्यक सूत्र का संकलन किया गया है।

उपांग का प्राचीन नाम अंगबाह्य था। उत्तरवर्ती वर्गीकरण में अंगबाह्य के स्थान पर उपांग नाम का उल्लेख हुआ है। यदि अंग-बाह्य आगमों के लिए सामान्यतः उपांग शब्द का प्रयोग होता तो उपांग, मूल, छेद, प्रकीर्णक आदि विभाग करने की अपेक्षा ही नहीं रहती।

अंगश्रुत बारह हैं और उपांगश्रुत भी बारह हैं। इस संख्या की समानता को ध्यान में रखकर प्राचीन आचार्यों ने अंग और उपांग श्रुत की सम्बन्ध-योजना भी की है। जैसे—

| | |
|---|---|
| आचारांग | औपपातिक |
| सूत्रकृतांग | राजप्रश्नीय |
| स्थानांग | जीवाजीवाभिगम आदि। |

दिगम्बर साहित्य में उपांग शब्द का प्रयोग नहीं मिलता। श्वेताम्बर साहित्य में उपांग शब्द का प्रचलन है, वह श्रुतपुरुष की कल्पना के साथ जुड़ा हुआ है, ऐसा प्रतीत होता है। शरीर में सिर, ग्रीवा, हाथ, पैर आदि मुख्य अंगों के रूप में अंगप्रविष्ट आगम और

कान, आंख, नाक आदि उपांगों के रूप में उपांग आगमों की संगति बिठाई गई है। अंग और उपांग श्रुत की सम्बन्ध-योजना का निश्चित आधार प्राप्त होने पर भी इनमें प्रतिपादित विषयों की भिन्नता के आधार पर इस सम्बन्ध में गंभीर शोध की जरूरत है।

**१७. प्रत्याख्यान के दस प्रकार हैं—**

| | |
|---|---|
| **१. नवकारसी** | **६. निर्विगय** |
| **२. प्रहर** | **७. आयम्बिल** |
| **३. पुरिमार्ध** | **८. उपवास (चउत्थभत्त)** |
| **४. एकाशन** | **९. दिवसचरिम** |
| **५. एकस्थान** | **१०. अभिग्रह** |

प्रत्याख्यान का अर्थ है छोड़ना। वस्तु और काल की अपेक्षा से प्रत्याख्यान के अनेक प्रकार हो सकते हैं। भगवती सूत्र में दस प्रत्याख्यानों की चर्चा है। वहां अतिक्रान्त, अनाक्रान्त, कोटिसहित, नियंत्रित, सागार, अनागार, परिमाणकृत, निरवशेष, संकेत और अद्धा—इन प्रत्याख्यानों को सर्वउत्तरगुण प्रत्याख्यान के रूप में व्याख्यात किया है। वर्तमान में प्रचलित दस प्रत्याख्यानों का रूप भगवती में निर्दिष्ट दस प्रत्याख्यानों से भिन्न है। इस बोल में इन्हीं प्रत्याख्यानों का ग्रहण किया गया है। ये प्रत्याख्यान एक प्रकार की तपस्या है। इस अनुष्ठान को पूरा करने में दस दिन का समय लगता है।

**नवकारसी**

यह सबसे छोटी तपस्या है। इसका गुणात्मक नाम कुछ भी नहीं है। इसका स्वरूप है—सूर्योदय से लेकर ४८ मिनट तक कुछ भी खाना नहीं, पीना भी नहीं। समय संपन्न होने पर नमस्कार मंत्र का स्मरण कर इसको पूरा किया जाता है, इस दृष्टि से इसका नाम नमस्कार-संहिता रखा गया है।

**प्रहर**

दिन के एक चौथाई भाग को प्रहर कहा जाता है। उतने समय तक खाद्य-पेय पदार्थों का उपयोग नहीं किया जाता।

## पुरिमाध

दिन का आधा भाग अर्थात् प्रथम दो प्रहर के काल तक खान-पान का परित्याग करना, आधा दिन या पुरिमार्ध कहलाता है।

## एकाशन

दिन में एक स्थान पर बैठकर एक बार से अधिक भोजन नहीं करना।

## एकस्थान

दिन में एक समय एक आसन में एक बार से अधिक भोजन नहीं करना। इसमें शरीर का संकोच-विकोच करना भी वर्जित है।

## निर्विगय

दिन में एक समय, एक बार से अधिक भोजन नहीं करना। भोजन में दूध, दही आदि सभी विकृतियों (गरिष्ठ पदार्थों) का परिहार करना। छाछ, रोटी, चने जैसे पदार्थों के अतिरिक्त सरस पदार्थों का सेवन नहीं करना।

## आयंबिल

दिन में एक समय, एक बार, केवल एक धान्य के अतिरिक्त कुछ नहीं खाना। उसमें नमक, मसाले, घी आदि कुछ भी नहीं होना चाहिए।

## उपवास

एक दिन के लिए पानी के अतिरिक्त सब प्रकार के खाद्य-पेय पदार्थों का परिहार करना। यह तिविहार उपवास का क्रम है। चउविहार उपवास में पानी भी नहीं पिया जाता। आगम साहित्य में उपवास के लिए 'चउत्थभत्त' शब्द अधिक काम में आता है।

## दिवसचरिम

एक घण्टा दिन रहते-रहते भोजन-पानी से निवृत्त होना, दूसरे दिन सूर्योदय तक कुछ भी नहीं खाना।

### अभिग्रह

विशेष प्रतिज्ञा की संपूर्ति होने से पहले भोजन नहीं करना।

दस प्रत्याख्यान का यह क्रम व्यक्तिगत और सामूहिक दोनों प्रकार से चलता है।

**१८. व्यवहार के पांच प्रकार हैं—**

| | |
|---|---|
| **१. आगम** | **४. धारणा** |
| **२. श्रुत** | **५. जीत** |
| **३. आज्ञा** | |

भगवान महावीर तथा उत्तरवर्ती आचार्यों ने संघ-व्यवस्था को सम्यग् प्रकार से संचालित करने के लिए नई दृष्टि दी। मुनि के सामने करणीय और अकरणीय का प्रश्न उपस्थित होने पर उस दृष्टि के अनुसार काम करने का निर्देश दिया गया है। आगमों में उस दृष्टि के लिए 'व्यवहार' शब्द का प्रयोग हुआ है। जिनके द्वारा व्यवहार का संचालन होता है, वे व्यक्ति भी व्यवहार कहलाते हैं।

### आगम-व्यवहार

व्यवहार के संचालन में पहला स्थान आगम-पुरुष का है। आगम पुरुष का अर्थ है विशिष्टज्ञानी पुरुष। केवलज्ञानी, मनःपर्यवज्ञानी, अवधिज्ञानी, चतुर्दशपूर्वधर, और दशपूर्वधर—ये पांच प्रकार के ज्ञानी आगम-पुरुष कहलाते हैं। साधना या व्यवस्था के प्रसंग में संदेह या उलझन उपस्थित होने पर आगम-पुरुष के निर्देशानुसार व्यवहार करने का नाम आगम-व्यवहार है।

### श्रुत-व्यवहार

बृहत्कल्प, व्यवहार आदि शास्त्रों के ज्ञाता आचार्यों द्वारा प्रवर्तित व्यवहार श्रुत-व्यवहार कहलाता है। आगम-पुरुष की अनुपस्थिति में संघीय व्यवस्था के संचालन का आधार श्रुत-व्यवहार होता है। जो मुनि उक्त सूत्रों का गहराई से अवगाहन कर चुका है, वह प्रायश्चित्त आदि का विधान करता है।

**आज्ञा-व्यवहार**

दो गीतार्थ आचार्य भिन्न-भिन्न देशों में विहार कर रहे हों। वे परस्पर मिलने में असमर्थ हों और प्रायश्चित्त आदि के सम्बन्ध में उन दोनों में परामर्श जरूरी हो। ऐसी स्थिति में एक आचार्य आलोच्य अर्थ को गूढ पदों में आबद्ध कर अपने शिष्यों को बता दूसरे आचार्य के पास भेजते हैं। वे गीतार्थ आचार्य उन्हीं शिष्यों के साथ गूढ पदों में ही उत्तर प्रेषित कर देते हैं। इस प्रकार की प्रक्रिया आज्ञा-व्यवहार कहलाती है।

**धारणा-व्यवहार**

किसी गीतार्थ आचार्य ने किसी समय किसी शिष्य को जिस परिस्थिति में जो प्रायश्चित्त दिया अथवा कोई अन्य प्रवृत्ति की। उसे याद रखकर वैसी परिस्थिति में उस प्रायश्चित्त-विधि या प्रवृत्ति का प्रयोग करना धारणा-व्यवहार है। आगम-पुरुष, श्रुत-पुरुष और आज्ञा-पुरुष को अनुपस्थिति में ही धारणा-व्यवहार का उपयोग किया जाता है।

**जीत-व्यवहार**

द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव के आधार पर निष्पक्ष बुद्धि से किसी भी प्रायश्चित्त या प्रवृत्ति को मान्य अथवा अमान्य स्थापित करना जीत व्यवहार है।

किसी समय किसी अपराध के लिए आचार्यों ने एक प्रकार के प्रायश्चित्त का विधान किया। दूसरे समय में देश, काल, धृति, संहनन, बल आदि देखकर उसी अपराध के लिए दूसरे प्रकार के प्रायश्चित्त का विधान किया जाता है, इसे जीत-व्यवहार कहा जाता है।

साधु-संघ की व्यवस्था में पांच व्यवहारों का महत्त्वपूर्ण स्थान है। इनके माध्यम से संघ को जागरूक और विशुद्ध रखने का प्रयत्न किया जाता है।

**१६. नय के सात प्रकार हैं—**

**तीन द्रव्यार्थिक—**

१. **नैगम** २. **संग्रह** ३. **व्यवहार**

चार पर्यायार्थिक—

१. ऋजुसूत्र
२. शब्द
३. समभिरूढ़
४. एवंभूत

अनन्तधर्मात्मक वस्तु के विवक्षित धर्म का ग्रहण और अन्य धर्मों का खण्डन न करने वाले विचार को नय कहा जाता है। नय के सात प्रकार बतलाए गए हैं। नय का प्रतिपादन अनेक दृष्टियों से किया जा सकता है। प्रस्तुत बोल में द्रव्य, पर्याय आदि के आधार पर वस्तु-प्रतिपादन की दृष्टियों को नय कहा गया है।

संसार में अनन्त वस्तुएं हैं। प्रत्येक वस्तु में अनन्त धर्म—अवस्थाएं होती हैं। जब भी किसी वस्तु का प्रतिपादन किया जाता है, तब एक साथ उन अनन्त धर्मों के बारे में कुछ भी कहना संभव नहीं होता। क्योंकि वाणी में अभिव्यक्ति की क्षमता इतनी ही है। कुछ धर्मों का प्रतिपादन करने से वस्तु का बोध अधूरा रहता है। इस अधूरे अवबोध को पूर्णता तक पहुंचाने के लिए नय के प्रयोग की सार्थकता है।

मनुष्य का सारा व्यवहार वाणी पर आधारित है। जो कुछ बोला जाता है, वह सारा नय का प्रयोग होता है। शब्दों से उसे नय कहा जाए या नहीं, वचन की सारी विवक्षाएं नय के द्वारा ही नियन्त्रित होती हैं। जैसे कोई व्यक्ति कवि है, लेखक है, वक्ता है, दार्शनिक है, समालोचक है और भी बहुत कुछ है। किन्तु जिस समय किसी एक गुण के बारे में बताया जाता है उस समय अन्य सभी गुण उपेक्षित हो जाते हैं। अन्यथा विवेचन का आधार ही नहीं बनता। यहां प्रश्न हो सकता है कि शेष सब गुण कहां गए? उन गुणों का लोप नहीं होता है। पर वर्तमान में जिस गुण की उपयोगिता दृष्टिगत होती है, उसे ही वाणी का विषय बनाया जाता है।

वस्तु का बोध करने का जहां तक प्रश्न है, समग्रता से हो सकता है. पर उस अखंड वस्तु के आधार पर व्यवहार नहीं चलता। इसलिए उसका उपयोग खण्डशः किया जाता है। यह खण्डशः उपयोग या प्रतिपादन की पद्धति ही तो नय है। इसकी सबसे बड़ी विशेषता यह है कि इसके द्वारा दूसरे के विचारों को उसके अभिप्राय के अनुरूप ही समझने का प्रयत्न किया जाता है।

नय कितने हो सकते हैं ? इस प्रश्न का कोई निश्चित्त उत्तर नहीं है। क्योंकि वस्तु के जितने धर्म होते हैं और उन पर विचार करने या वोलने के जितने तरीके होते हैं, वे सभी नय कहलाते हैं। इस क्रम से नय अनन्त हो सकते हैं। किन्तु उनका वर्गीकरण किया जाए तो वे सब सात नयों में समाविष्ट हो जाते हैं। सात नय इस प्रकार हैं—

### नैगम नय

वस्तु के काल्पनिक और वास्तविक सब धर्मों को स्वीकार करने वाला विचार नैगम नय है। यह सबसे अधिक स्थूल और व्यावहारिक नय है। सत् और असत् का कोई परहेज इसे नहीं है जैसे—चैत्र शुक्ला त्रयोदशी के लिए कहा जाता है कि आज भगवान महावीर का जन्म-दिन है। इसी प्रकार मकान का निर्माण करवाते समय कहना कि यह शयन-कक्ष है, यह रसोई घर है आदि। ये वाक्य काल्पनिक हैं। क्योंकि महावीर का जन्मदिन तो हजारों वर्ष पहले हुआ था। इसी प्रकार शयनकक्ष या रसोईघर तो तब होंगे, जब उनको उस रूप में काम में लिया जाएगा। किन्तु उपर्युक्त वचनप्रयोग सम्मत प्रयोग है। क्योंकि नैगम नय अतीत और भविष्य दोनों को वर्तमान में आरोपित कर लोक व्यवहार का संचालन करता है।

### संग्रह नय

नैगम नय की विस्तारवादी विचारधारा को एकदम संक्षिप्त और सीमित करने वाला विचार संग्रहनय है। यह सत् मात्र को स्वीकार करता है, किन्तु असत् इसका विषय नहीं है। एक दृष्टि से यह अद्वैत-वादी विचारधारा का प्रतिनिधित्व करता है। इसके अनुसार सारा संसार एक है। क्योंकि संसार के सभी पदार्थ सत्ता से जुड़े हुए हैं। इसे नहीं माना जाए तो उनका अस्तित्व ही समाप्त हो जाएगा। इसीलिए सत्-अस्तित्ववादी विचारधारा समग्र विश्व को एक ही नजरिए से देखती है।

### व्यवहार नय

संग्रहनय द्वारा परिकल्पित एक तत्त्व में व्यवहारोपयोगी भेद की

कल्पना करने वाला विचार व्यवहारनय है। इसके अनुसार संग्रहनय की विचारधारा अव्यावहारिक है। क्योंकि इससे जगत् का समूचा व्यवहार रुक जाता है। इसलिए यह नय मानता है कि जो सत् है, वह द्रव्य और पर्याय—इन दो भेदों में बंटा हुआ है। जो द्रव्य है, वह धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय आदि छह भागों में विभक्त है। जो पर्याय है, वह भी सहभावी और क्रमभावी—इस वर्गीकरण के द्वारा ही वस्तु का बोध करने में निमित्त बनती है।

उपर्युक्त तीनों नयों को द्रव्यार्थिक नय माना जाता है। क्योंकि ये द्रव्य को मुख्य मान कर काम करते हैं। इनके बाद जो चार नय हैं, वे पर्याय के आधार पर तत्त्व का निरूपण करते हैं। इसलिए उन्हें पर्यायार्थिक नय कहा जाता है।

### ऋजुसूत्र नय

वस्तु की वर्तमान पर्याय को व्याख्यायित करने वाली विचारधारा ऋजुसूत्र नय है। इसके अनुसार द्रव्य का कोई मूल्य नहीं है। क्योंकि वह हमारे काम में नहीं आ सकता। जो तत्त्व काम में न आए, जिसका कोई उपयोग न हो, उसे मानने से क्या लाभ ? हमारा समूचा व्यवहार व्यक्ति या वस्तु की वर्तमान अवस्था के आधार पर चलता है। तत्त्व-बोध का सबसे ऋजु दृष्टिकोण यही है। इसलिए वर्तमान में कोई व्यक्ति साधु है तो उसे साधु माना जाए। अतीत या भविष्य की कल्पना के आधार पर उसे साधु मानने में कोई औचित्य नहीं है।

### शब्द नय

लिंग, वचन आदि के आधार पर शब्द की भिन्नता का बोध कराने वाली विचारधारा का नाम शब्द नय है। यह ऋजुसूत्र नय से भी आगे बढ़ जाता है। उसके अनुसार वस्तु की वर्तमान पर्याय का ग्रहण सत्य है। किन्तु यह कहता है कि वर्तमान पर्याय भी शब्द नय के द्वारा ही अपने अस्तित्व का सही बोध करा सकती है, जैसे—लेखक और लेखिका दो शब्द हैं। दोनों लेखन-पर्याय का बोध करवाते हैं। किन्तु इनमें कौन पुरुष है और कौन स्त्री ? यह ज्ञान शब्दनय के द्वारा होता है। इसी प्रकार एक वचन और बहुवचन आदि का बोध भी इसी नय के आधार

पर होता है।

**समभिरूढ़ नय**

पर्यायवाची शब्दों के भेद से अर्थ में भेद करने वाली विचारधारा का नाम समभिरूढ़नय है। इसके अनुसार प्रत्येक वस्तु स्वरूपनिष्ठ होती है। इस नय की दृष्टि से कोई भी शब्द किसी का पर्यायवाची नहीं होता। कोशकारों ने पर्यायवाचक शब्दों का जो संकलन किया है, वह गलत है। क्योंकि प्रत्येक शब्द स्वतंत्र अर्थ का बोधक होता है, जैसे—भिक्षु, तपस्वी, साधु, मुमुक्षु आदि शब्द एकार्थक हैं। किन्तु समभिरूढ़ नय कहता है कि भिक्षा करने वाला भिक्षु होता है। तपस्या करने वाला तपस्वी होता है। साधना करने वाला साधु होता है और मोक्ष की इच्छा करने वाला मुमुक्षु होता है। साधु होने मात्र से ही कोई भिक्षु या तपस्वी नहीं हो सकता। जिस प्रकार एक वस्तु का दूसरी वस्तु में संक्रमण नहीं होता, वैसे ही एक अर्थ का दूसरे अर्थ में संक्रमण नहीं हो सकता। यह नय पूर्ववर्ती नयों से विशुद्ध है और वस्तु के स्वभावगत वास्तविक धर्म का ग्रहण करता है।

**एवंभूत नय**

क्रिया में परिणत अर्थ को ही उस शब्द का वाच्य मानने वाली विचारधारा एवंभूत नय है। यह नय शब्द की व्युत्पत्ति और निरुक्त तक पहुंचकर भी रुकता नहीं है। यह कहता है कि जिस शब्द की जो व्युत्पत्ति है, वर्तमान में वही क्रिया हो रही हो तो वहां उस शब्द का प्रयोग सार्थक है, अन्यथा नहीं। जैसे भिक्षु भिक्षा करते समय ही भिक्षु होता है। तपस्वी तपस्या करते समय ही तपस्वी होता है। परिव्राजक परिव्रज्या करते समय ही परिव्राजक होता है। ध्यान करते समय कोई मुनि प्रवचनकार नहीं होता और प्रवचन करते समय कोई मुनि ध्यानी नहीं होता। इस नय के अनुसार अतीत और भविष्य की क्रिया के आधार पर शब्द का प्रयोग गलत हो जाता है। केवल वर्तमान काल और वर्तमान क्रिया ही इस नय का विषय बनती है।

वस्तु-बोध की अनन्त दृष्टियों का उपर्युक्त सात दृष्टियों में वर्गी-

करण करने के कारण नय सात ही माने गए हैं। यह वर्गीकरण पूर्णरूप से व्यावहारिक है और इसके द्वारा जगत् का व्यवहार सम्यक् रूप से संचालित हो सकता है।

## २०. नय के दो प्रकार हैं—

**१. निश्चय २. व्यवहार**

किसी भी तत्त्व को समझने या समझाने की दो दृष्टियां होती हैं। कोई व्यक्ति कुछ समझना चाहता हो या दूसरों को समझाना चाहता हो, उसे इन्हीं दो दृष्टियों का सहारा खोजना होगा। पहली दृष्टि वास्तविक है और दूसरी काल्पनिक है। पहली दृष्टि को निश्चयनय या परमार्थ दृष्टि कहा जाता है और दूसरी दृष्टि व्यवहारनय अथवा व्यवहार दृष्टि शब्दों से पहचानी जाती है। इस बोल में इन्हीं दो नयों का उल्लेख है।

निश्चय नय का विषय है यथार्थ का प्रतिपादन। वर्तमान में कोई वस्तु उस रूप में अभिव्यक्त न हो, किन्तु वास्तव में उसकी सत्ता है तो उसका प्रतिपादन निश्चय दृष्टि से ही किया जा सकता है।

व्यवहारनय ऊपर-ऊपर से विचार करता है। वह लोक-मान्यता के आधार पर तत्त्व का प्रतिपादन करता है। वास्तविकता न होने पर भी लोकमान्यता में जिस वस्तु का अस्खलित रूप से प्रचलन हो, उसे दार्शनिक भूमिका पर भी नकारा नहीं जा सकता। इस दृष्टि से तत्त्व के प्रतिपादन में व्यवहारनय की भी अपनी मूल्यवत्ता है।

निश्चयनय और व्यवहारनय की प्रतिपादन-शैली को यहां कुछ उदाहरणों के माध्यम से स्पष्ट किया जा रहा है—

भौंरे में कौन-सा वर्ण (रंग) है ? यह एक प्रश्न है। इस प्रश्न का आबालगोपाल प्रसिद्ध समाधान यह है कि वह काला होता है। जहां कहीं कालेपन को समझाया जाता है, वहां भौंरे को ही प्रतीक रूप में प्रस्तुत किया जाता है। यह व्यवहार दृष्टि है।

परमार्थ दृष्टि के अनुसार भौंरा काला नहीं, पांच वर्ण वाला होता है। क्योंकि कोई भी बादर (स्थूल) पुद्‌गल-स्कन्ध पंच वर्णात्मक ही होता है। यह तथ्य असत् मालूम पड़ता है, पर है सत्य। इस सत्य

का ग्रहण निश्चयनय की दृष्टि से ही किया जा सकता है।

आकाश नीला है, यह एक दृष्टिकोण है। क्योंकि वह ऐसा ही दिखाई देता है। किन्तु सच्चाई यह है कि आकाश में कोई रंग होता ही नहीं, वह अरूप होता है। इस उदाहरण में भी पहला दृष्टिकोण व्यवहारनय का है और दूसरा निश्चयनय का।

एक सैनिक युद्ध में जाता है, हाथ में शस्त्र उठाता है और शत्रु सेना को परास्त कर देता है। व्यवहार दृष्टि के अनुसार यह धर्म है। क्योंकि राष्ट्रधर्म भी लोकमान्यता में केवल धर्म के नाम से चलता है। किन्तु निश्चयनय इसे धर्म नहीं कहेगा। उसके अनुसार धर्म वहीं होगा, जहां अहिंसा है। किसी भी दृष्टि से की गई हिंसा, हिंसा ही है। वह व्यवहार्य तो हो सकती है, किन्तु उसे धर्म का जामा नहीं पहनाया जा सकता।

इस प्रकार सैकड़ों उदाहरण हैं, जो निश्चयनय और व्यवहारनय की भेदरेखा को स्पष्ट करते हैं। इन दोनों ही नयों का हमारे जीवन में उपयोग है, इसलिए अपने-अपने स्थान पर दोनों का मूल्य है।

**२१. निक्षेप के चार प्रकार हैं—**

**१. नाम** **३. द्रव्य**

**२. स्थापना** **४. भाव**

हमें किसी पदार्थ को समझना या ग्रहण करना हो तो उसके लिए शब्द का प्रयोग करते हैं। क्योंकि हमारे पास वस्तु की पहचान कराने का माध्यम शब्द ही है। अर्थ और शब्द में परस्पर वाच्य-वाचकभाव सम्बन्ध है। इस सम्बन्ध-स्थापना का उद्देश्य है व्यवहार का निर्वाह। अकेला व्यक्ति अव्यावहारिक होता है। उसे न बोलने की अपेक्षा है और न सुनने की। किन्तु जब वह समूह में जीता है और सापेक्ष होकर जीता है तो उसे व्यवहार चलाने के लिए किसी संकेत पद्धति का विकास करना ही होता है। संकेत काल में जिस वस्तु को समझाने या समझाने के लिए जिस शब्द को गढा जाता है, वह उसी अर्थ का प्रतिनिधित्व करता रहे, तब तो काम चलता रहता है। किन्तु आगे चलकर उसके अर्थ का विस्तार हो जाता है। वैसे भी हर शब्द अनेक

अर्थों का वाचक होता है। इस स्थिति में हम किस शब्द के द्वारा किस अर्थ को लक्ष्य कर अपनी बात कह रहे हैं, इसे दूसरा कैसे समझ सकता है। शब्द प्रयोग को लेकर उत्पन्न हुई इस समस्या के समाधान हेतु निक्षेप पद्धति अस्तित्व में आई। निक्षेप का अर्थ है—प्रस्तुत अर्थ का बोध देने वाली शब्द-संरचना। प्रकारान्तर से निक्षेप को इस प्रकार भी परिभाषित किया जा सकता है—'प्रस्तुतार्थबोधाय अर्हदादिशब्दानां नामादिभेदेन निधानं निक्षेपः'। प्रासंगिक अर्थ का बोध कराने के लिए अर्हत् आदि शब्दों का नाम, स्थापना आदि भेदों के द्वारा न्यास करना निक्षेप कहलाता है। इसके द्वारा अर्थ का शब्द में आरोपण कर इष्ट अर्थ का बोध किया जाता है।

सामान्यतः हर शब्द अनेकार्थ होता है। उसके कुछ अर्थ प्रासंगिक होते हैं और कुछ अप्रासंगिक। प्रासंगिक अर्थ का ग्रहण और अप्रासंगिक अर्थों का परिहार करने के लिए व्यक्ति शब्द के सब अर्थों को अपने दिमाग में स्थापित करता है। ऐसा किए बिना कोई भी शब्द अपने प्रयोजन को पूरा नहीं कर सकता। जिस शब्द के जितने अर्थों का ज्ञान होता है, उतने ही निक्षेप हो सकते हैं। पर संक्षेप में उनका वर्गीकरण किया जाए तो निक्षेप के चार प्रकार होते हैं—नाम, स्थापना, द्रव्य और भाव।

### नाम निक्षेप

शब्द के मूल अर्थ की अपेक्षा किए विना ही किसी व्यक्ति या वस्तु का इच्छानुसार नामकरण करना नाम निक्षेप है। इसमें जाति, द्रव्य, गुण, क्रिया, लक्षण आदि निमित्तों की अपेक्षा नहीं की जाती, जैसे—किसी अनक्षर व्यक्ति का 'उपाध्याय' नाम रखना।

### स्थापना निक्षेप

मूल अर्थ से शून्य वस्तु को उसी के अभिप्राय से स्थापित करना स्थापना निक्षेप है, जैसे—किसी प्रतिमा में उपाध्याय की स्थापना करना।

### द्रव्य निक्षेप

भूत और भावी अवस्था के कारण व्यक्ति या वस्तु को उस अभिप्राय

से पहचान करना द्रव्य निक्षेप है, जैसे—जो व्यक्ति पहले उपाध्याय रह चुका अथवा भविष्य में उपाध्याय बनने वाला है, उस व्यक्ति को उपाध्याय कहना।

उपयोगशून्यता की अवस्था में भी द्रव्य निक्षेप का प्रयोग होता है, जैसे—अध्यापन कार्य में प्रवृत्त होने पर भी अध्यवसाय-शून्यता की स्थिति में अध्यापक 'द्रव्य अध्यापक' है।

**भाव निक्षेप**

जिस व्यक्ति या वस्तु का जो स्वरूप है, वर्तमान में वह उसी स्वरूप को प्राप्त है अर्थात् उसी पर्याय में परिणत है, वह भाव निक्षेप है। इसमें किसी प्रकार का उपचार नहीं होता। इसलिए वह वास्तविक निक्षेप है; जैसे—अध्यापन की क्रिया में प्रवृत्त व्यक्ति को अध्यापक कहना।

अध्यापक की भांति ही अर्हत् शब्द के भी निक्षेप किए जा सकते हैं—

नाम अर्हत्—अर्हत् कुमार नाम का व्यक्ति।

**स्थापना अर्हत्**—अर्हत् की प्रतिमा।

**द्रव्य अर्हत्**—जो अतीत में तीर्थंकर हो चुके तथा भविष्य में तीर्थंकर होने वाले हैं।

**भाव अर्हत्**—केवल ज्ञान उपलब्ध कर चतुर्विध धर्मसंघ की स्थापना करने वाले तीर्थंकर।

इस प्रकार निक्षेप का प्रयोजन है—भाव और भाषा में परस्पर संगति बिठाना। ऐसा हुए बिना न तो अर्थ का बोध हो सकता है और न ही अप्रासंगिक अर्थों का परिहार किया जा सकता है। संक्षेप में यह माना जा सकता है कि किसी भी अर्थ के सूचक शब्द के पीछे उसके अर्थ की स्थिति को स्पष्ट करने वाले विशेषण का प्रयोग निक्षेप है। उसके द्वारा व्यक्ति या वस्तु के बारे में दिमाग में एक स्पष्ट रेखा-चित्र बन जाता है और उसे उस व्यक्ति या वस्तु की पहचान करने या कराने में सुविधा हो जाती है।

**२२. स्याद्वाद के सात प्रकार (सप्तभंगी) हैं—**

**१. स्यात् अस्ति**
**२. स्यात् नास्ति**
**३. स्यात् अस्ति, स्यात् नास्ति**
**४. स्यात् अवक्तव्य**
**५. स्यात् अस्ति, स्यात् अवक्तव्य**
**६. स्यात् नास्ति, स्यात् अवक्तव्य**
**७. स्यात् अस्ति, स्यात् नास्ति, स्यात् अवक्तव्य**

स्याद्वाद और अनेकान्तवाद—जैनदर्शन के दो विशिष्ट शब्द हैं। अनेकान्त सिद्धान्त है और स्याद्वाद उसके निरूपण की पद्धति है। अनेकान्त का अर्थ है—एक वस्तु में अनेक विरोधी धर्मों का स्वीकार। स्याद्वाद का अर्थ है—विभिन्न अपेक्षाओं से वस्तुगत अनेक धर्मों का प्रतिपादन। इसका शाब्दिक अर्थ इस प्रकार किया जा सकता है—स्यात्—कथंचित् अर्थात् किसी अपेक्षा से, वाद अर्थात् बोलना। पिछले बोलों में विवेचित नय, निक्षेप आदि स्याद्वाद के ही अंग हैं। इन सबको समझने और प्रयोग में लेने से तत्त्वचिन्तन और व्यवहार-निर्वहण—इन दोनों कामों में बहुत सुविधा हो जाती है।

प्रस्तुत बोल में स्याद्वाद के सात प्रकार, भंग या विकल्प बतलाए गए हैं—

१ स्यात् अस्ति
२. स्यात् नास्ति
३. स्यात् अस्ति, स्यात् नास्ति
४. स्यात् अवक्तव्य
५. स्यात् अस्ति, स्यात् अवक्तव्य
६. स्यात् नास्ति, स्यात् अवक्तव्य
७. स्यात् अस्ति, स्यात् नास्ति, स्यात् अवक्तव्य

**स्यात् अस्ति**

स्व द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की अपेक्षा से हर वस्तु का अस्तित्व होता है। संसार का कोई भी पदार्थ ऐसा नहीं है, जो अस्तित्ववान् नहीं है। क्योंकि अस्तित्व के अभाव में वह और होगा ही क्या? किन्तु अस्तित्व के साथ-साथ स्यात् शब्द इस बात का द्योतक है कि उसमें अस्तित्व धर्म तो है ही, नास्तित्व भी है। उसे नहीं समझा जाएगा तो वस्तु का बोध पूर्ण नहीं होगा।

## स्यात् नास्ति

जिस प्रकार प्रत्येक वस्तु अहने द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की अपेक्षा से अस्तित्ववान् है, वैसे ही वह दूसरे द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव की अपेक्षा से नहीं भी है। नास्तित्व के बिना अस्तित्व हो ही नहीं सकता। अस्तित्व और नास्तित्व के सहावस्थान—एक साथ उपस्थित रहने को एक उदाहरण से समझा जा सकता है, जैसे—हमारे सामने एक घड़ा है। उसमें अस्ति धर्म और नास्ति धर्म की एक साथ उपस्थिति इस प्रकार घटित होती है—

**द्रव्य**—घड़ा मिट्टी का है, सोने का नहीं है।

**क्षेत्र**—घड़ा अहमदाबाद का बना हुआ है, कलकत्ता का नहीं है।

**काल**—घड़ा शीतकाल में बना हुआ है, गर्मी में बना हुआ नहीं है।

**भाव**—घड़ा पानी रखने का और लाल रंग का है। वह घी रखने का और काले रंग का नहीं है।

## स्यात् अस्ति, स्यात् नास्ति

वस्तु में अस्तित्व धर्म भी है, नास्तित्व धर्म भी है तो क्या ये दोनों साथ-साथ नहीं रहते हैं? यदि इनका सहअस्तित्व है तो एक ही धर्म का प्रतिपादन क्यों? इस प्रश्न के उत्तर में तीसरा विकल्प यह बनता है कि उसमें किसी अपेक्षा से अस्तित्व है और किसी अपेक्षा से नास्तित्व है। इस कथन के साथ ही एक समस्या और खड़ी हो जाती है कि वस्तु में अस्तित्व एवं नास्तित्व एक साथ रहते हैं, फिर इनका प्रतिपादन क्रमिक क्यों? पहले अस्तित्व और उसके बाद नास्तित्व क्यों? क्या जिस काल में अस्तित्व है, उस काल में नास्तित्व नहीं है? यदि है तो फिर इनका एक साथ प्रतिपादन क्यों नहीं? इस प्रश्न के समाधान ने चौथा भंग उत्पन्न किया—स्यात् अवक्तव्य।

## स्यात् अवक्तव्य

वस्तु में अस्तित्व और नास्तित्व दोनों धर्म एक साथ रहते हैं। इन सहावस्थिति को अभिव्यक्त करने वाला शब्द है—अवक्तव्य। इसका अर्थ है—वाणी का अविषय। एक समय में एक ही शब्द बोला जाता

है और एक शब्द के द्वारा एक ही अर्थ का प्रतिपादन किया जा सकता है। इस स्थिति में एक समय में एक साथ दो अर्थों को अभिव्यक्ति देने के लिए 'अवक्तव्य' यह सांकेतिक शब्द गढ़ा गया। इसके द्वारा एक साथ दोनों अर्थों का बोध हो जाता है।

सापेक्ष दृष्टि से वस्तु को प्रतिपादित करने के लिए मुख्य रूप से ये चार भंग या विकल्प काम में आते हैं। शेष तीनों विकल्प इनके संयोग से बनते हैं। मूलतः विकल्प चार ही हैं। पर दार्शनिक जगत् में सप्तभंगी प्रसिद्ध है। इस दृष्टि से स्याद्‌वाद के सात प्रकार बतलाए गए हैं।

स्याद्‌वाद शब्द जैनों का है। किन्तु तत्त्व निरूपण की दृष्टि से यह सबको मान्य हो सकता है। स्याद्‌वाद का मूल उत्स तीर्थंकरों की वाणी है। इसको दार्शनिक रूप उत्तरवर्ती आचार्यों ने दिया है। स्याद्‌वाद जितना दार्शनिक है, उतना ही व्यावहारिक है। इसलिए किसी भी क्षेत्र में इसे उपेक्षित नहीं किया जा सकता।

**२३. नास्ति (अभाव) के चार प्रकार हैं—**

**१. प्राग् अभाव** **३. इतरेतर अभाव**
**२. प्रध्वंस अभाव** **४. अत्यन्त अभाव**

संसार का हर पदार्थ अस्तित्ववान् होता है। वैसे ही नास्तित्ववान् भी होता है। वर्तमान पर्याय का उसमें अस्तित्व है, शेष सब पर्यायों का नास्तित्व है। अस्तित्व और नास्तित्व का मिला-जुला रूप ही वस्तु है। नास्ति के लिए दार्शनिक ग्रन्थों में अभाव शब्द का प्रयोग अधिक मिलता है।

किसी भी वस्तु के स्वरूप को सिद्ध करने के लिए भाव का जितना महत्त्वपूर्ण स्थान है, अभाव का भी उससे कम नहीं है। भाव के बिना वस्तु की स्वतन्त्र सत्ता नहीं होती। वैसे ही अभाव के बिना भी नहीं होती। यदि हम वस्तु के अभाव रूप को स्वीकार न करें तो उसमें किसी प्रकार के परिवर्तन की बात घटित नहीं हो सकती। परिवर्तन का अर्थ है—एक ही आश्रय में भाव और अभाव की उपस्थिति। संसार का कोई भी पदार्थ ऐसा नहीं है, जो सदा एक सरीखा रहे। वह बनता

भी है, मिटता भी है, पर उसकी सत्ता समाप्त नहीं होती। अभाव को स्वीकार किए बिना बनने और मिटने वाली बात समझ में नहीं आती।

यदि अभाव को न माना जाए तो वस्तु में किसी प्रकार का विकार नहीं होगा। उसका अन्त नहीं होगा। वह सर्वात्मक बन जाएगी और चेतन, अचेतन का भेद समाप्त हो जाएगा। इसलिए अभाव के चार प्रकार बतलाए गए हैं—

**प्राग् अभाव**

कोई भी कार्य अपनी उत्पत्ति से पहले नहीं होता। इसका अर्थ यह हुआ कि उत्पत्ति से पहले कारण में कार्य का अभाव होता है। इसका नाम प्राग् अभाव है, जैसे—दूध में दही का न होना। इस अभाव की आदि तो नहीं है, पर दूध से दही बनते ही उसका अन्त हो जाता है। इस दृष्टि से यह अनादि सान्त है।

**प्रध्वंस अभाव**

कार्य की उत्पत्ति के बाद उसके विनाश से होने वाले अभाव का नाम प्रध्वंस अभाव है। जैसे—दही से छाछ बना लेने पर छाछ में दही का न होना। इस अभाव की आदि तो है, पर इसका अन्त नहीं होता।

**इतरेतर अभाव**

एक द्रव्य की पर्याय में दूसरे द्रव्य की पर्याय का न होना इतरेतर अभाव है। इसे अन्योन्याभाव भी कहा जाता है। जैसे—स्तम्भ में कुम्भ का अभाव है और कुम्भ में स्तम्भ का अभाव है। इस अभाव की आदि भी है और अन्त भी है।

**अत्यन्त अभाव**

एक वस्तु का स्वरूप दूसरी वस्तु से सर्वथा भिन्न होता है। किसी भी समय वह वस्तु दूसरी वस्तु के स्वरूप को प्राप्त नहीं हो सकती। इसका नाम अत्यन्त अभाव है। जैसे—रूपादि के समवाय पुद्गल में ज्ञानादि समवाय जीव का अत्यन्त अभाव है। यदि इस अभाव को न माना जाए तो किसी भी वस्तु का असाधारण रूप में कथन नहीं हो

सकता।

उक्त चार अभावों को अस्वीकार कर दिया जाए तो विश्व की व्यवस्था का संचालन नहीं होगा। प्राग् अभाव के अस्वीकार से कभी किसी नए पर्याय की उत्पत्ति नहीं होगी। प्रध्वंस अभाव के अभाव में जो कार्य हमारे सामने है, उसका कभी अन्त नहीं होगा। इतरेतर अभाव के अस्वीकार कर देने से सब वस्तुओं में सबका अस्तित्व हो जाएगा और अत्यन्त अभाव को न मानने से सब वस्तुएं एक ही रूप में अवस्थित हो जायेंगी। इसलिए भाव की भांति अभाव भी वस्तु का धर्म है, यह कथन युक्तिसंगत है।

**२४. समवाय के पांच प्रकार हैं—**

**१. काल**
**२. स्वभाव**
**३. कर्म**
**४. पुरुषार्थ**
**५. नियति**

चौवीसवें बोल में समवाय की चर्चा है। समवाय का अर्थ है समूह। जैनदर्शन के अनुसार किसी भी कार्य की निष्पत्ति में एक कारण-समूह का योग रहता है, जो समवाय कहलाता है। समवाय के पांच प्रकार हैं—काल, स्वभाव, कर्म, पुरुषार्थ और नियति। कुछ लोग केवल कर्म या पुरुषार्थ को ही स्वीकार करते हैं। किन्तु देखा यह जाता है कि कर्म और पुरुषार्थ के साथ कुछ अन्य तत्त्व भी अपेक्षित हैं। उन्हें गौण कर मनुष्य वांछित अर्थ की सिद्धि नहीं कर सकता। इस दृष्टि से समवाय के पांच प्रकारों की अर्थवत्ता है।

**काल**

काल नियामक तत्त्व है। इसके विना कार्य निष्पन्न नहीं होता। आदमी कितना ही पुरुषार्थ करे, काल-लब्धि का योग होने से ही उसका परिणाम आता है। दूध से दही वनता है और दही से मक्खन। दही और मक्खन की निष्पत्ति में जितना कालक्षेप होना चाहिए, उसके होने से ही वे चीजें तैयार हो सकती हैं। औषधि का सेवन करते ही स्वास्थ्य लाभ चाहने वाले रोगी को हताश होना पड़ता है। क्योंकि

कोई भी दवा निश्चित काल के बाद ही अपना प्रभाव दिखाती है। इसी प्रकार बीज का वपन करते ही वृक्ष नहीं बनता और वृक्ष बनते ही उसके फल नहीं लगते।

## स्वभाव

जिस वस्तु का जैसा स्वभाव है, वह उसी रूप में काम करती है। आम की गुठली बोने से ही आम पैदा हो सकता है। नीम के पेड़ में कभी आम के फल नहीं लगते। दीर्घ काल और प्रबल पुरुषार्थ का योग होने पर भी कोई वस्तु अपने स्वभाव को छोड़कर अन्य रूप में परिणत नहीं हो सकती।

## कर्म

कर्म पुरुषार्थ की फलश्रुति है। इसे दूसरे शब्दों में भाग्य भी कहा जा सकता है। जब तक कर्म की अनुकूलता नहीं होती है, वांछित काम पूरा नहीं होता। एक महिला एक ही समय में दो बच्चों को जन्म देती है। उन्हें एक पर्यावरण में रखा जाता है और उनकी शिक्षा-दीक्षा भी साथ-साथ होती है। दोनों बच्चे समान रूप से पुरुषार्थ करते हैं। फिर भी एक विद्वान् बन जाता है और दूसरा मूर्ख रह जाता है। यह सब कर्म का खेल है।

## पुरुषार्थ

कर्म और पुरुषार्थ एक ही सिक्के के दो पहलू हैं। प्रथम क्षण का पुरुषार्थ पुरुषार्थ कहलाता है और वही दूसरे क्षण में कर्म बन जाता है। कर्म अच्छे होने पर भी पुरुषार्थ के बिना काम सिद्ध नहीं होता। खेत में अच्छी वर्षा होने, हल और बीज पास में होने पर भी जब तक किसान पुरुषार्थ कर बीजों का वपन नहीं करता है, खेत अंकुरित नहीं हो सकता। भोजन सामने पड़ा रहने पर भी हाथ और मुंह का पुरुषार्थ किए बिना पेट नहीं भरता।

## नियति

नियति का अर्थ है भवितव्यता का होनहार। जिस घटना को जिस रूप में घटित होना है, लाख प्रयत्न करने पर भी वह टल नहीं सकती।

इसका नाम है—नियति। दर्शन की भाषा में यह निकाचित कर्म बन्ध की स्थिति है। इसका सर्जक पुरुषार्थ है। पर इसकी क्रियान्विति में पुरुषार्थ का कोई हस्तक्षेप नहीं होता। सही दिशा में पर्याप्त पुरुषार्थ करने पर भी सही परिणाम नहीं आता है तो उसे नियति पर ही छोड़ना पड़ता है।

हर काम की सफलता में इन पांचों समवायों का योग नितान्त अपेक्षित है। यदि इनमें से कोई एक तत्त्व भी असहयोग कर देता है तो बनता-बनता काम रुक जाता है।

इस समूचे प्रतिपाद्य को एक उदाहरण द्वारा समझा जा सकता है—एक किसान खेती करना चाहता है। उसके लिए उसे पांचों समवायों की अनुकूलता अपेक्षित होगी। अन्यथा वह अपने कृषि-कर्म में सफल नहीं हो सकता, जैसे—

**काल**—वर्षा का समय अथवा जिस समय सिंचाई के साधन सुलभ हों। वह भी दो-चार महीनों का समय।

**स्वभाव**—गेहूं या बाजरे की फसल के लिए इन चीजों को निष्पन्न करने वाले बीज।

**कर्म**—संचित शुभ कर्म अथवा भाग्य की अनुकूलता।

**पुरुषार्थ**—जमीन को सम करने से लेकर फसल निकालने तक में किया जाने वाला श्रम।

**नियति**—उपर्युक्त चारों अनुकूलताओं की स्थिति में भी अति-वृष्टि, अनावृष्टि, टिड्डी, चूहों आदि के उपद्रव का अभाव।

इन पांच कारणों में एक भी कारण नहीं होता है तो खेती करने का उद्देश्य फलित नहीं होता। खेती की तरह किसी भी कार्य की निष्पत्ति में इन पांचों की उपस्थिति अनिवार्य मानी गई है।

**२५. कारण के दो प्रकार हैं—**

**१. उपादान (परिणामी) २. निमित्त (सहकारी)**

कारण वह होता है, जो कार्य की निष्पत्ति में निश्चित्त रूप से अपेक्षित हो। इस तथ्य को इस भाषा में भी कहा जा सकता है कि जिसके बिना

कार्य की निष्पत्ति न हो, वह कारण है। कार्य और कारण में अविनाभावी सम्बन्ध है। दर्शनशास्त्र में अनेक प्रकार के सम्बन्ध माने गये हैं, जैसे—स्वस्वामीभाव, जन्यजनकभाव, धार्यधारकभाव, भोज्यभोजकभाव, वाह्यवाहकभाव, आश्रयआश्रयीभाव, कार्यकारणभाव आदि।

मुख्य रूप से कारण के दो प्रकार माने गये हैं—उपादान कारण और निमित्त कारण। प्रकारान्तर से इन्हें परिणामी कारण और सहकारी कारण भी कहा जाता है।

जो कारण स्वयं कार्यरूप में परिणत हो जाता है, वह उपादान कारण या परिणामी कारण कहलाता है। जैसे—मिट्टी, घड़े का उपादान कारण है। कपास, वस्त्र का उपादान कारण है। सोना, आभूषण का उपादान कारण है। दूध, मावा का उपादान कारण है। आटा, रोटी का उपादान कारण है। इस प्रकार जितने पदार्थ पहले कारण रूप में दृष्टिगत होते हैं और बाद में कार्यरूप में परिणत हो जाते हैं, वे सभी उपादान कारण कहलाते हैं।

उपादान मूलभूत कारण है। उसको कार्य रूप में परिणत करते समय जिन अन्य कारणों का सहयोग रहता है, वे सब निमित्त या सहकारी कारण माने गए हैं। निमित्त कारण मूलभूत तत्त्व नहीं है। फिर भी कार्य की निष्पन्नता में इसका महत्त्व कम नहीं है। बहुत बार तो ऐसा होता है कि उपादान कारण होने पर भी निमित्त कारण के अभाव में बनता-बनता काम रुक जाता है। मिट्टी तैयार पड़ी है, किन्तु चक्र, सूत्र आदि का योग न हो तो घड़े की निष्पत्ति कभी भी नहीं हो सकती। यही स्थिति वस्त्र, आभूषण आदि की है। निमित्त कारण के समुचित योग बिना कार्य नहीं हो पाता। इसलिए कार्य की निष्पत्ति में उपादान और निमित्त दोनों ही कारणों की मूल्यवत्ता प्रमाणित होती है।

कार्यकारणवाद के इस सन्दर्भ में एक प्रश्न उपस्थित होता है कि कारण, कार्यरूप में परिणत होता है कर्त्ता के सहयोग से। यदि कर्त्ता सक्रिय न हो तो हजारों वर्ष तक कारण, कारण ही बना रहेगा। उस स्थिति में कर्त्ता को क्या माना जाए? इस प्रश्न के समाधान में दार्शनिक विचारधारा यही रही है कि कर्त्ता भी निमित्त कारण ही है। यदि उसे उपादान मान लिया जाए तो उसके अभाव में कोई

कार्य हो ही नहीं सकता। बिना बोये ही अंकुरित होने वाले तृण, घास आदि कार्यों में किसी भी कर्त्ता का कर्तृत्व नहीं रहता। जिन-जिन कार्यों की निष्पत्ति में कर्त्ता की सक्रिय भूमिका रही है, वहां उसे निमित्त कारण ही माना जा सकता है, जैसे—मिट्टी घड़े का उपादान कारण है; चक्र, सूत्र आदि उसके निमित्त कारण हैं और कुम्भकार उसके बनने में निमित्त बनता है, इसलिए वह भी निमित्त कारण ही है। इस दृष्टि से कारण दो ही माने गए हैं।

२६. **पर्युपासना के दस लाभ हैं—**

| | |
|---|---|
| १. श्रवण | ६. अनाश्रव |
| २. ज्ञान | ७. तप |
| ३. विज्ञान | ८. व्यवदान |
| ४. प्रत्याख्यान | ९. अक्रिया |
| ५. संयम | १०. सिद्धि |

जीवन एक यात्रा है। इस यात्रा के अनेक पड़ाव हैं। कुछ पड़ाव अन्तिम होते हैं और कुछ अग्रिम पड़ावों से जुड़े हुए होते हैं। इन पड़ावों का बोध करने के लिए शिष्य गुरु की उपासना करता है। गुरु की पर्युपासना से उसे यात्रा के आदि बिन्दु से लेकर अन्तिम बिन्दु तक का अवबोध हो जाता है। उन बिन्दुओं को दस प्रतीकों से समझा जा सकता है—

**श्रवण**

गुरु की उपासना करने वाला अपूर्व तत्त्व को सुनता है।

**ज्ञान**

तत्त्व को सुनने से व्यक्ति की ज्ञान-चेतना का जागरण होता है।

**विज्ञान**

विशिष्ट ज्ञान का नाम है विज्ञान। इससे ज्ञात तत्त्व की मीमांसा और प्रत्यक्ष अनुभूति होने लगती है। इस अनुभव से उसको हेय और उपादेय का सम्यक् बोध होता है। इसके द्वारा व्यक्ति अंधकार से

प्रकाश की ओर गतिशील बनता है तथा उसका विवेक जागृत होता है।

**प्रत्याख्यान**

प्रत्याख्यान का अर्थ है छोड़ना। यह विवेचनात्मक ज्ञान की परिणति है। हेय और उपादेय का पूर्ण बोध होने के बाद व्यक्ति के जीवन से हेय अपने आप छूटने लगता है।

**संयम**

संयम का अर्थ है प्रवृत्ति का निरोध या विषय का प्रत्याख्यान। इसकी निष्पत्ति है आत्मरमण। आत्मरमण होने से चेतना ज्ञाताभाव और द्रष्टाभाव से संयुक्त हो जाती है।

**अनाश्रव—संवर**

संयम साधना है। उसकी सिद्धि है संवर। जितना-जितना संयम बढ़ता है, संवर का उतना ही विस्तार होता जाता है।

**तप**

संवर के सधने से तप की चेतना का जागरण होता है। इससे ऊर्जा का विकास होता है और भीतर जमे हुए संस्कारों में प्रकम्पन होता है।

**व्यवदान**

व्यवदान का अर्थ है निर्जरण। यह तपस्या की निष्पत्ति है। तप के द्वारा जिन संस्कारों में प्रकम्पन शुरू हो जाता है, उनका भीतर रहना मुश्किल हो जाता है। संस्कार बाहर आने के लिए चेतना से विलग होते हैं। यही व्यवदान या निर्जरा है।

**अक्रिया**

अक्रिया का अर्थ है अकर्म। अकर्म होने की स्थिति में प्रवृत्ति या चंचलता समाप्त हो जाती है। यह स्थिति तब बनती है जब भीतर घुसे हुए विजातीय तत्त्व (संस्कार) पूरी तरह से बाहर आ जाते हैं।

### सिद्धि

सिद्धि का अर्थ है सफलता। यह इस यात्रा का आखिरी पड़ाव है। इसमें ज्ञाताभाव और द्रष्टाभाव स्थिर हो जाते हैं। इस स्थिति को प्राप्त कर लेने के बाद जन्म और मृत्यु की परम्परा अपने आप छूट जाती है।

एक दृष्टि से इन दस बिन्दुओं का स्वतन्त्र अस्तित्व है। हर बिन्दु अपने आप में मूल्यवान् है। दूसरी दृष्टि से इनमें पांच बिन्दु कारण हैं और पांच कार्य हैं। जैसे—

श्रवण कारण है और ज्ञान उसका कार्य है।
विज्ञान कारण है और प्रत्याख्यान उसका कार्य है।
संयम कारण है और अनाश्रव उसका कार्य है।
तप कारण है और व्यवदान उसका कार्य है।
अक्रिया कारण है और सिद्धि उसका कार्य है।

दूसरी अपेक्षा से विचार किया जाए तो इन दसों का आपस में सम्बन्ध है। एक से दूसरा, दूसरे से तीसरा और तीसरे से चौथा—इस प्रकार सब एक-दूसरे से जुड़े हुए हैं। इन सबका समन्वित रूप ही जीवनयात्रा का आखिरी विराम है।

## कालूतत्त्वशतक

### प्रथम वर्ग

१. राशि के दो प्रकार हैं—

१. जीव राशि
२. अजीव राशि

२. जीव के दो प्रकार हैं—

१. सिद्ध
२. संसारी

३. संसारी जीव के दो-दो प्रकार हैं—

१. व्यवहार राशि
२. अव्यवहार राशि

१. भव्य
२. अभव्य

१. त्रस
२. स्थावर

१. सूक्ष्म
२. बादर

१. पर्याप्त
२. अपर्याप्त

४. जीव के तीन-तीन प्रकार हैं—

१. स्त्री
२. पुरुष
३. नपुंसक

१. असंयमी
२. संयमासंयमी
३. संयमी

१. संज्ञी
२. असंज्ञी
३. नोसंज्ञी-नोअसंज्ञी

५. जीव के चार प्रकार हैं—

१. नारक
२. तिर्यंच
३. मनुष्य
४. देव

६. जीव के पांच प्रकार हैं—

१. एकेन्द्रिय
२. द्वीन्द्रिय
३. त्रीन्द्रिय
४. चतुरिन्द्रिय
५. पंचेन्द्रिय

७. जीव के छह प्रकार हैं—

| | |
|---|---|
| १. पृथ्वीकायिक | ४. वायुकायिक |
| २. अप्कायिक | ५. वनस्पतिकायिक |
| ३. तेजस्कायिक | ६. त्रसकायिक |

८. दण्डक के चौबीस प्रकार हैं—

१. सात नारकी का दण्डक

२-११ भवनपति देवों के दण्डक दस—असुरकुमार, नागकुमार आदि।

| | |
|---|---|
| १२. पृथ्वीकाय का दण्डक | २०. तिर्यंच पंचेन्द्रिय का दण्डक |
| १३. अप्काय का दण्डक | २१. मनुष्य पंचेन्द्रिय का दण्डक |
| १४. तेजस्काय का दण्डक | २२. व्यन्तर देवों का दण्डक |
| १५. वायुकाय का दण्डक | २३. ज्योतिष्क देवों का दण्डक |
| १६. वनस्पतिकाय का दण्डक | २४. वैमानिक देवों का दण्डक |
| १७. द्वीन्द्रिय का दण्डक | |
| १८. त्रीन्द्रिय का दण्डक | |
| १९. चतुरिन्द्रिय का दण्डक | |

९. शरीर के पांच प्रकार हैं—

| | |
|---|---|
| १. औदारिक | ४. तैजस |
| २. वैक्रिय | ५. कार्मण |
| ३. आहारक | |

१०. इन्द्रिय के पांच प्रकार हैं—

| | |
|---|---|
| १. श्रोत्रेन्द्रिय | ४. रसनेन्द्रिय |
| २. चक्षुरिन्द्रिय | ५. स्पर्शनेन्द्रिय |
| ३. घ्राणेन्द्रिय | |

प्रत्येक इन्द्रिय के दो-दो प्रकार हैं—

| | |
|---|---|
| १. द्रव्येन्द्रिय | २. भावेन्द्रिय |

द्रव्येन्द्रिय के दो प्रकार हैं—

| | |
|---|---|
| १. निर्वृत्ति | २. उपकरण |

भावेन्द्रिय के दो प्रकार हैं—

१. लब्धि
२. उपयोग

११. पर्याप्ति के छह प्रकार हैं—

१. आहार
२. शरीर
३. इन्द्रिय
४. श्वासोच्छ्वास
५. भाषा
६. मन

१२. प्राण के दस प्रकार हैं—

१. श्रोत्रेन्द्रिय प्राण
२. चक्षुरिन्द्रिय प्राण
३. घ्राणेन्द्रिय प्राण
४. रसनेन्द्रिय प्राण
५. स्पर्शनेन्द्रिय प्राण
६. मनोबल प्राण
७. वचनबल प्राण
८. कायबल प्राण
९. श्वासोच्छ्वास प्राण
१०. आयुष्य प्राण

१३. योग के तीन प्रकार हैं—

१. मनोयोग
२. वचनयोग
३. काययोग

मनोयोग के चार प्रकार हैं—

१. सत्य मनोयोग
२. असत्य मनोयोग
३. मिश्र मनोयोग
४. व्यवहार मनोयोग

वचनयोग के चार प्रकार हैं—

१. सत्य वचनयोग
२. असत्य वचनयोग
३. मिश्र वचनयोग
४. व्यवहार वचनयोग

काययोग के सात प्रकार हैं—

१. औदारिक काययोग
२. औदारिकमिश्र काययोग
३. वैक्रिय काययोग
४. वैक्रियमिश्र काययोग
५. आहारक काययोग
६. आहारकमिश्र काययोग
७. कार्मण काययोग

१४. उपयोग के दो प्रकार हैं—

१. साकार उपयोग
२. अनाकार उपयोग

साकार उपयोग के आठ प्रकार हैं—

**पांच ज्ञान—**

१. मतिज्ञान
२. श्रुतज्ञान
३. अवधिज्ञान
४. मनःपर्यवज्ञान
५. केवलज्ञान

**तीन अज्ञान—**

१. मति अज्ञान
२. श्रुत अज्ञान
३. विभंग अज्ञान

**अनाकार उपयोग के चार प्रकार हैं—**

१. चक्षु दर्शन
२. अचक्षु दर्शन
३. अवधि दर्शन
४. केवल दर्शन

**१५. आत्मा के आठ प्रकार हैं—**

१. द्रव्य
२. कषाय
३. योग
४. उपयोग
५. ज्ञान
६. दर्शन
७. चारित्र
८. वीर्य

**१६. गुणस्थान के चौदह प्रकार हैं—**

१. मिथ्यादृष्टि
२. सास्वादन सम्यग्दृष्टि
३. मिश्रदृष्टि
४. अविरति सम्यग्दृष्टि
५. देशविरति
६. प्रमत्तसंयत
७. अप्रमत्तसंयत
८. निवृत्तिबादर
९. अनिवृत्तिबादर
१०. सूक्ष्मसम्पराय
११. उपशान्तमोह
१२. क्षीणमोह
१३. सयोगीकेवली
१४. अयोगीकेवली

**१७. भाव के पांच प्रकार हैं—**

१. औदयिक
२. औपशमिक
३. क्षायिक
४. क्षायोपशमिक
५. पारिणामिक

**१८. लेश्या के छह प्रकार हैं—**

१. कृष्ण
२. नील
३. कापोत
४. तेजः
५. पद्म
६. शुक्ल

**१९. मिथ्यात्व के पांच प्रकार हैं—**

१. आभिग्रहिक
२. अनाभिग्रहिक
३. आभिनिवेशिक
४. अनाभोगिक
५. सांशयिक

**२०. व्यावहारिक मिथ्यात्व के दस प्रकार हैं—**

१. अधर्म में धर्म संज्ञा
२. धर्म में अधर्म संज्ञा
३. अमार्ग में मार्ग संज्ञा
४. मार्ग में अमार्ग संज्ञा
५. अजीव में जीव संज्ञा
६. जीव में अजीव संज्ञा
७. असाधु में साधु संज्ञा
८. साधु में असाधु संज्ञा
९. अमुक्त में मुक्त संज्ञा
१०. मुक्त में अमुक्त संज्ञा

**२१. कषाय के सोलह प्रकार हैं—**

अनन्तानुबन्धी—क्रोध, मान, माया, लोभ
अप्रत्याख्यान—क्रोध, मान, माया, लोभ
प्रत्याख्यान—क्रोध, मान, माया, लोभ
संज्वलन—क्रोध, मान, माया, लोभ

**२२. कषाय के सोलह उदाहरण हैं—**

अनन्तानुबन्धी क्रोध—पत्थर की रेखा के समान
अनन्तानुबन्धी मान—पत्थर के स्तंभ के समान
अनन्तानुबन्धी माया—बांस की जड़ के समान
अनन्तानुबन्धी लोभ—कृमि-रेशम के रंग के समान
अप्रत्याख्यान क्रोध—भूमि की रेखा के समान
अप्रत्याख्यान मान—अस्थि के स्तंभ के समान
अप्रत्याख्यान माया—मेंढे के सींग के समान
अप्रत्याख्यान लोभ—कीचड़ के रंग के समान

**पांच ज्ञान—**

१. मतिज्ञान
२. श्रुतज्ञान
३. अवधिज्ञान
४. मन:पर्यवज्ञान
५. केवलज्ञान

**तीन अज्ञान—**

१. मति अज्ञान
२. श्रुत अज्ञान
३. विभंग अज्ञान

**अनाकार उपयोग के चार प्रकार हैं—**

१. चक्षु दर्शन
२. अचक्षु दर्शन
३. अवधि दर्शन
४. केवल दर्शन

**१५. आत्मा के आठ प्रकार हैं—**

१. द्रव्य
२. कषाय
३. योग
४. उपयोग
५. ज्ञान
६. दर्शन
७. चारित्र
८. वीर्य

**१६. गुणस्थान के चौदह प्रकार हैं—**

१. मिथ्यादृष्टि
२. सास्वादन सम्यग्दृष्टि
३. मिश्रदृष्टि
४. अविरति सम्यग्दृष्टि
५. देशविरति
६. प्रमत्तसंयत
७. अप्रमत्तसंयत
८. निवृत्तिबादर
९. अनिवृत्तिबादर
१०. सूक्ष्मसम्पराय
११. उपशान्तमोह
१२. क्षीणमोह
१३. सयोगीकेवली
१४. अयोगीकेवली

**१७. भाव के पांच प्रकार हैं—**

१. औदयिक
२. औपशमिक
३. क्षायिक
४. क्षायोपशमिक
५. पारिणामिक

**१८. लेश्या के छह प्रकार हैं—**

१. कृष्ण
२. नील
३. कापोत
४. तेजः
५. पद्म
६. शुक्ल

**१९. मिथ्यात्व के पांच प्रकार हैं—**

१. आभिग्रहिक
२. अनाभिग्रहिक
३. आभिनिवेशिक
४. अनाभोगिक
५. सांशयिक

**२०. व्यावहारिक मिथ्यात्व के दस प्रकार हैं—**

१. अधर्म में धर्म संज्ञा
२. धर्म में अधर्म संज्ञा
३. अमार्ग में मार्ग संज्ञा
४. मार्ग में अमार्ग संज्ञा
५. अजीव में जीव संज्ञा
६. जीव में अजीव संज्ञा
७. असाधु में साधु संज्ञा
८. साधु में असाधु संज्ञा
९. अमुक्त में मुक्त संज्ञा
१०. मुक्त में अमुक्त संज्ञा

**२१. कषाय के सोलह प्रकार हैं—**

अनन्तानुबन्धी—क्रोध, मान, माया, लोभ
अप्रत्याख्यान—क्रोध, मान, माया, लोभ
प्रत्याख्यान—क्रोध, मान, माया, लोभ
संज्वलन—क्रोध, मान, माया, लोभ

**२२. कषाय के सोलह उदाहरण हैं—**

अनन्तानुबन्धी क्रोध—पत्थर की रेखा के समान
अनन्तानुबन्धी मान—पत्थर के स्तंभ के समान
अनन्तानुबन्धी माया—वांस की जड़ के समान
अनन्तानुबन्धी लोभ—कृमि-रेशम के रंग के समान
अप्रत्याख्यान क्रोध—भूमि की रेखा के समान
अप्रत्याख्यान मान—अस्थि के स्तंभ के समान
अप्रत्याख्यान माया—मेंढे के सींग के समान
अप्रत्याख्यान लोभ—कीचड़ के रंग के समान

प्रत्याख्यान क्रोध—बालू की रेखा के समान

प्रत्याख्यान मान—काष्ठ के स्तंभ के समान

प्रत्याख्यान माया—चलते बैल के मूत्र की धारा के समान

प्रत्याख्यान लोभ—गाड़ी के खंजन के समान

संज्वलन क्रोध—जल की रेखा के समान

संज्वलन मान—लता के स्तंभ के समान

संज्वलन माया—छिलते हुए बांस की छाल के समान

संज्वलन लोभ—हल्दी के रंग के समान

**२३. कषाय से होने वाले अभिघात के चार प्रकार हैं—**

१. अनन्तानुबंधी चतुष्क से सम्यक्त्व का अभिघात

२. अप्रत्याख्यान चतुष्क से देशव्रत का अभिघात

३. प्रत्याख्यान चतुष्क से महाव्रत का अभिघात

४. संज्वलन चतुष्क से यथाख्यात चारित्र का अभिघात

**२४. नोकषाय के नौ प्रकार हैं—**

१. हास्य
२. रति
३. अरति
४. भय
५. शोक
६. जुगुप्सा
७. स्त्रीवेद
७. पुरुषवेद
९. नपुंसकवेद

**२५. चारित्र के पांच प्रकार हैं—**

१. सामायिक चारित्र
२. छेदोपस्थापनीय चारित्र
३. परिहारविशुद्धि चारित्र
४. सूक्ष्मसम्पराय चारित्र
५. यथाख्यात चारित्र

—०—

## द्वितीय वर्ग

**१. अजीव के दो प्रकार हैं—**

१. अरूपी
२. रूपी

**अरूपी अजीव के चार प्रकार हैं—**

१. धर्मास्तिकाय
२. अधर्मास्तिकाय
३. आकाशास्तिकाय
४. काल

**रूपी अजीव का एक प्रकार है—**

१. पुद्‌गलास्तिकाय

**२. पुद्‌गल के पांच संस्थान हैं—**

१. वृत्त (मोदक का आकार)
२. परिमंडल (चूड़ी का आकार)
३. त्रिकोण
४. चतुष्कोण
५. आयत

**३. जीव के प्रयोग में आने वाले पुद्‌गलस्कन्धों की आठ वर्गणाए हैं—**

१. औदारिक वर्गणा
२. वैक्रिय वर्गणा
३. आहारक वर्गणा
४. तैजस वर्गणा
५. कार्मण वर्गणा
६. मनोवर्गणा
७. वचन वर्गणा
८. श्वासोच्छ्‌वास वर्गणा

**४. पुद्‌गल के चार लक्षण हैं—**

१. स्पर्श  २. रस  ३. गन्ध  ४. वर्ण

**५. इन्द्रियों के तेईस विषय हैं—**

**श्रोत्र इन्द्रिय के तीन विषय हैं—**

१. जीव शब्द  २. अजीव शब्द  ३. मिश्र शब्द

**चक्षु इन्द्रिय के पांच विषय हैं—**

१. कृष्ण
२. नील
३. रक्त
४. पीत
५. श्वेत

**घ्राण इन्द्रिय के दो विषय हैं—**

१. सुगन्ध  २. दुर्गन्ध

**रसन इन्द्रिय के पांच विषय हैं—**

१. तिक्त
२. कटु
३. कषाय
४. अम्ल
५. मधुर

**स्पर्शन इन्द्रिय के आठ विषय हैं—**

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. शीत | ३. स्निग्ध | ५. कर्कश | ७. गुरु |
| २. उष्ण | ४. रूक्ष | ६. मृदु | ८. लघु |

६. **कर्म के आठ प्रकार हैं—**

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. ज्ञानावरणीय | ३. वेदनीय | ५. आयुष्य | ७. गोत्र |
| २. दर्शनावरणीय | ४. मोहनीय | ६. नाम | ८. अन्तराय |

**आठ कर्मों में चार घनघात्य प्रकृतियां एकान्त अशुभ हैं—**

| | |
|---|---|
| १. ज्ञानावरणीय | ३. मोहनीय |
| २. दर्शनावरणीय | ४. अन्तराय |

**आठ कर्मों में चार अघात्य प्रकृतियां शुभ-अशुभ दोनों हैं—**

| | |
|---|---|
| १. वेदनीय | ३. गोत्र |
| २. नाम | ४. आयुष्य |

७. **कम की इकतीस उत्तर प्रकृतियां हैं—**

**ज्ञानावरणीय कर्म की पांच प्रकृतियां हैं—**

| | |
|---|---|
| १. मति ज्ञानावरण | ५. मनःपर्यव ज्ञानावरण |
| २. श्रुत ज्ञानावरण | ६. केवल ज्ञानावरण |
| ३. अवधि ज्ञानावरण | |

**दर्शनावरणीय कर्म की नौ प्रकृतियां हैं—**

| | |
|---|---|
| १. चक्षु दर्शनावरण | ६. निद्रा-निद्रा |
| २. अचक्षु दर्शनावरण | ७. प्रचला |
| ३. अवधि दर्शनावरण | ८. प्रचला-प्रचला |
| ४. केवल दर्शनावरण | ९. स्त्यानर्द्धि |
| ५. निद्रा | |

**वेदनीय कर्म की दो प्रकृतियां हैं—**

| | |
|---|---|
| १. सात वेदनीय | २. असात वेदनीय |

मोहनीय कर्म की दो प्रकृतियां हैं—

१. दर्शन मोहनीय
२. चारित्र मोहनीय

आयुष्य कर्म की चार प्रकृतियां हैं—

१. नरक आयुष्य
२. तिर्यंच आयुष्य
३. मनुष्य आयुष्य
४. देव आयुष्य

नाम कर्म की दो प्रकृतियां हैं—

१. शुभ नाम
२. अशुभ नाम

गोत्र कर्म की दो प्रकृतियां हैं—

१. उच्च गोत्र
२. नीच गोत्र

अन्तराय कर्म की पांच प्रकृतियां हैं—

१. दान अन्तराय
२. लाभ अन्तराय
३. भोग अन्तराय
४. उपभोग अन्तराय
५. वीर्य अन्तराय

८. कर्म के आठ दृष्टान्त हैं—

१. ज्ञानावरणीय कर्म—आंख की पट्टी के समान
२. दर्शनावरणीय कर्म—प्रहरी के समान
३. वेदनीय कर्म—मधु लिपटी तलवार की धार के समान
४. मोहनीय कर्म—मद्यपान के समान
५. आयुष्य कर्म—बेड़ी के समान
६. नाम कर्म—चित्रकार के समान
७. गोत्र कर्म—कुम्भकार के समान
८. अन्तराय कर्म—कोषाध्यक्ष के समान

९. कर्म की दस अवस्थाएं हैं—

१. बन्ध
२. सत्ता
३. उदय
४. उदीरणा
५. उद्वर्तन
६. अपवर्तन
७. संक्रमण
८. उपशम
९. निधत्ति
१०. निकाचना

१०. **कर्म के चार कार्य हैं—**

१. आवरण
२. विकार
३. अवरोध
४. शुभाशुभ का संयोग

११. **कर्मबन्ध के चार प्रकार हैं—**

१. एक कर्म (सातवेदनीय) का बंध—ग्यारहवें, बारहवें और तेरहवें गुणस्थान में
२. छह कर्मों (मोहनीय और आयुष्य को छोड़कर) का बन्ध—दसवें गुणस्थान में
३. सात कर्मों (आयुष्य को छोड़कर) का बन्ध—तीसरे, आठवें और नौवें गुणस्थान में
४. सात-आठ कर्मों का बन्ध—पहले, दूसरे, चौथे, पांचवें, छठे और सातवें गुणस्थान में

१२. **कर्म बन्धन के आठ हेतु हैं—**

१. ज्ञानावरणीय कर्म—ज्ञान के प्रति असद् व्यवहार
२. दर्शनावरणीय कर्म—दर्शन के प्रति असद् व्यवहार
३. वेदनीय कर्म—दुःख देने और दुःख न देने की प्रवृत्ति
४. मोहनीय कर्म—तीव्र कषाय का प्रयोग
५. आयुष्य कर्म—
नरक आयुष्य—क्रूर—व्यवहार
तिर्यंच आयुष्य—वंचनापूर्ण व्यवहार
मनुष्य आयुष्य—ऋजु व्यवहार
देव आयुष्य—संयत व्यवहार
६. नाम कर्म—कथनी-करनी की समानता और असमानता
७. गोत्र कर्म—अहंकार और उसका विसर्जन
८. अन्तराय कर्म—किसी के कार्य में वाधा डालना

१३. **आठ कर्मों में बन्ध-कारक कर्म दो हैं—**

१. मोहनीय कर्म से अशुभ कर्म का वन्ध
२. नाम कर्म से शुभ कर्म का वन्ध

**१४. क्रिया के पांच प्रकार हैं—**

१. कायिकी
२. आधिकरणिकी
३. प्रादोषिकी
४. पारितापनिकी
५. प्राणातिपातक्रिया

अथवा

१. आरम्भिकी
२. पारिग्रहिकी
३. मायाप्रत्यया
४. अप्रत्याख्यान क्रिया
५. मिथ्यादर्शनप्रत्यया

**१५. संज्ञा के दस प्रकार हैं—**

१. आहार
२. भय
३. मैथुन
४. परिग्रह
५. क्रोध
६. मान
७. माया
८. लोभ
९. लोक (विशिष्ट या अर्जित वृत्ति)
१०. ओघ (सामान्य या नैसर्गिक वृत्ति)

**१६. आहार के तीन प्रकार हैं—**

१. ओज २. रोम ३. कवल

**१७. जन्म के तीन प्रकार हैं—**

१. गर्भ २. उपपात ३. संमूर्च्छन

**१८. मरण के तीन प्रकार हैं—**

१. वाल मरण
२. पंडित मरण
३. वाल-पंडित मरण

**१९. अन्तराल गति के दो प्रकार हैं—**

१. ऋजु गति २. वक्र गति।

**२०. छद्मस्थ के दो प्रकार हैं—**

१. सकषायी—सराग—दसवें गुणस्थान तक
२. अकषायी—वीतराग—ग्यारहवें, वारहवें गुणस्थान में

२१. **वीतराग के दो प्रकार हैं—**

१. छद्मस्थ वीतराग—ग्यारहवें, बारहवें गुणस्थान में
२. केवली वीतराग—तेरहवें, चौदहवें गुणस्थान में

२२. **बन्ध के दो प्रकार हैं—**

१. ईर्यापथिक—वीतराग के होने वाला बन्ध
२. साम्परायिक—सराग के होने वाला बन्ध

२३. **संहनन के छह प्रकार हैं—**

१. वज्रऋषभनाराच
२. ऋषभनाराच
३. नाराच
४. अर्धनाराच
५. कीलिका
६. सेवार्त

२४. **संस्थान के छह प्रकार हैं—**

१. समचतुरस्र
२. न्यग्रोधपरिमंडल
३. सादि
४. कुब्ज
५. वामन
६. हुण्डक

२५. **समुद्घात के सात प्रकार हैं—**

१. वेदना
२. कषाय
३. मारणान्तिक
४. वैक्रिय
५. तैजस
६. आहारक
७. केवली

## तृतीय वर्ग

१. **तत्त्व के नौ प्रकार हैं—**

१. जीव
२. अजीव
३. पुण्य
४. पाप
५. आश्रव
६. संवर
७. निर्जरा
८. बंध
९. मोक्ष

२. **जीव के चौदह प्रकार हैं—**

सूक्ष्म एकेन्द्रिय के दो भेद—१. अपर्याप्त, २. पर्याप्त

बादर एकेन्द्रिय के दो भेद—३. अपर्याप्त, ४. पर्याप्त
द्वीन्द्रिय के दो भेद—५. अपर्याप्त, ६. पर्याप्त
त्रीन्द्रिय के दो भेद—७ अपर्याप्त, ८. पर्याप्त
चतुरिन्द्रिय के दो भेद—९. अपर्याप्त, १०. पर्याप्त
असंज्ञी पंचेन्द्रिय के दो भेद—११. अपर्याप्त, १२. पर्याप्त
संज्ञी पंचेन्द्रिय के दो भेद—१३. अपर्याप्त, १४. पर्याप्त

३. **अजीव के चौदह प्रकार हैं—**

धर्मास्तिकाय के तीन भेद—१. स्कन्ध, २. देश, ३. प्रदेश
अधर्मास्तिकाय के तीन भेद—४. स्कन्ध, ५. देश, ६. प्रदेश
आकाशास्तिकाय के तीन भेद—७. स्कन्ध, ८. देश, ९. प्रदेश
काल का एक भेद—१०. काल
पुद्गलास्तिकाय के चार भेद—११. स्कन्ध, १२. देश
१३. प्रदेश १४. परमाणु

४. **पुण्य के नौ प्रकार हैं—**

| | | |
|---|---|---|
| १. अन्न | ४. शयन | ७. वचन |
| २. पान | ५. वस्त्र | ८. काय |
| ३. लयन | ६. मन | ९. नमस्कार |

५. **पाप के अठारह प्रकार हैं—**

| | | |
|---|---|---|
| १. प्राणातिपात | ७. मान | १३. अभ्याख्यान |
| २. मृषावाद | ८. माया | १४. पैशुन्य |
| ३. अदत्तादान | ९. लोभ | १५. परपरिवाद |
| ४. मैथुन | १०. राग | १६. रति-अरति |
| ५. परिग्रह | ११. द्वेष | १७. माया-मृषा |
| ६. क्रोध | १२. कलह | १८. मिथ्यादर्शनशल्य |

६. **आश्रव के पांच प्रकार हैं—**

| | | |
|---|---|---|
| १. मिथ्यात्व | ३. प्रमाद | ५. योग |
| २. अव्रत | ४. कषाय | |

७. **संवर के पांच प्रकार हैं—**

१. सम्यक्त्व
२. व्रत
३. अप्रमाद
४. अकषाय
५. अयोग

८. **निर्जरा के बारह प्रकार हैं—**

बाह्य ६—

१. अनशन
२. ऊनोदरी
३. भिक्षाचरी
४. रसपरित्याग
५. कायक्लेश
६. प्रतिसंलीनता

आभ्यन्तर ६—

७. प्रायश्चित्त
८. विनय
९. वैयावृत्त्य
१०. स्वाध्याय
११. ध्यान
१२. व्युत्सर्ग

९. **बन्ध के चार प्रकार हैं—**

१. प्रकृति
२. स्थिति
३. अनुभाग
४. प्रदेश

१०. **मोक्ष के चार हेतु हैं—**

१. सम्यग् दर्शन
२. सम्यक् ज्ञान
३. सम्यक् चारित्र
४. सम्यक् तप

११. **दृष्टि के तीन प्रकार हैं—**

१. सम्यग् दृष्टि
२. मिथ्या दृष्टि
३. सम्यग्-मिथ्या दृष्टि

१२. **सम्यक्त्व के पांच प्रकार हैं—**

१. औपशमिक
२. क्षायिक
३. क्षायोपशमिक
४. सास्वादन
५. वेदक

१३. **सम्यक्त्व के दो हेतु हैं—**

१. निसर्ग (सहज)
२. अधिगम (उपदेश आदि से प्राप्त)

१४. **सम्यक्त्व के पांच लक्षण हैं—**

१. शम
२. संवेग
३. निर्वेद
४. अनुकम्पा
५. आस्तिक्य

१५. **सम्यक्त्व के पांच दूषण हैं—**

१. शंका
२. कांक्षा
३. विचिकित्सा
४. परपाषण्डप्रशंसा
५. परपाषण्डपरिचय

१६. **सम्यक्त्व के पांच भूषण हैं—**

१. स्थैर्य
२. प्रभावना
३. भक्ति
४. कौशल
५. तीर्थसेवा

१७. **ज्ञान के आठ आचार हैं—**

१. काल
२. विनय
३. बहुमान
४. उपधान
५. अनिह्नवन
६. सूत्र
७. अर्थ
८. सूत्रार्थ

१८. **दर्शन के आठ आचार हैं—**

१. निःशंकिता
२. निष्कांक्षिता
३. निर्विचिकित्सा
४. अमूढ़दृष्टि
५. उपबृंहण
६. स्थिरीकरण
७. वात्सल्य
८. प्रभावना

१९. **चारित्र के आठ आचार हैं—**

पांच समिति—

१. ईर्या समिति
२. भाषा समिति
३. एषणा समिति
४. आदाननिक्षेप समिति
५. उत्सर्ग समिति

तीन गुप्ति—

६. मनोगुप्ति
७. वाक्गुप्ति
८. कायगुप्ति

२०. **स्वाध्याय के पांच प्रकार हैं—**

१. वाचना
२. प्रच्छना
३. परिवर्तना
४. अनुप्रेक्षा
५. धर्मकथा

२१. **ध्यान के चार प्रकार हैं—**

१. आर्त
२. रौद्र
३. धर्म्य
४. शुक्ल

२२. **धर्म की पहचान के पांच प्रकार हैं—**

त्याग धर्म है, भोग धर्म नहीं है।
आज्ञा धर्म है, अनाज्ञा धर्म नहीं है।
संयम धर्म है, असंयम धर्म नहीं है।
उपदेश धर्म है, बलप्रयोग धर्म नहीं है।
अनमोल धर्म है, मूल्य से प्राप्त होने वाला धर्म नहीं है।

२३. **धर्म के दो प्रकार हैं—**

१. लौकिक धर्म
२. लोकोत्तर धर्म

**लौकिक धर्म के अनेक प्रकार हैं—**

जैसे—परम्परा, रीतिरिवाज आदि।

**लोकोत्तर धर्म के दो प्रकार हैं—**

१. श्रुत धर्म
२. चारित्र धर्म

**अथवा**

१. संवर धर्म
२. निर्जरा धर्म

२४. **धर्म के दो प्रकार हैं—**

१. अनगार धर्म
२. अगार धर्म

**अनगार धर्म (मुनि धर्म) के पांच प्रकार हैं—**

१. अहिंसा महाव्रत
२. सत्य महाव्रत
३. अचौर्य महाव्रत
४. ब्रह्मचर्य महाव्रत
५. अपरिग्रह महाव्रत

**अगार धर्म (श्रावक धर्म) के बारह प्रकार हैं—**

पांच अणुव्रत—

१. अहिंसा अणुव्रत
२. सत्य अणुव्रत
३. अचौर्य अणुव्रत
४. ब्रह्मचर्य अणुव्रत
५. अपरिग्रह अणुव्रत

**सात शिक्षाव्रत—**

१. दिग्परिमाण व्रत
२. भोगोपभोगपरिमाण व्रत
३. अनर्थदण्डविरमण व्रत
४. सामायिक व्रत
५. देशावकाशिक व्रत
६. पौषधोपवास व्रत
७. यथासंविभाग व्रत

२५. **श्रमण धर्म के दस प्रकार हैं—**

१. क्षांति
२. मुक्ति
३. आर्जव
४. मार्दव
५. लाघव
६. सत्य
७. संयम
८. तप
९. त्याग (निरवद्य दान)
१०. ब्रह्मचर्य

## चतुर्थ वर्ग

१. **सत् के तीन लक्षण हैं—**

१. उत्पाद
२. व्यय
३. ध्रौव्य

२. **वस्तु-बोध की चार दृष्टियां हैं—**

१. द्रव्य
२. क्षेत्र
३. काल
४. भाव

३. **द्रव्य के छह प्रकार हैं—**

१. धर्मास्तिकाय
२. अधर्मास्तिकाय
३. आकाशास्तिकाय
४. पुद्गलास्तिकाय
५. जीवास्तिकाय
६. काल

४. **छह द्रव्यों के द्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव और गुण—**

**धर्मास्तिकाय, अधर्मास्तिकाय**— द्रव्य मे एक द्रव्य (स्व नाम)
क्षेत्र से लोकव्यापी
काल से अनादि-अनन्त
भाव से अमूर्त
गुण से गमन एवं स्थान गुण

**आकाशास्तिकाय**— द्रव्य से एक द्रव्य (स्व नाम)
क्षेत्र से लोकालोकव्यापी
काल से अनादि-अनन्त
भाव से अमूर्त
गुण से अवगाहन गुण

**काल**— द्रव्य से अनन्त द्रव्य
क्षेत्र से समयक्षेत्रवर्ती
काल से अनादि अनन्त
भाव से अमूर्त
गुण से वर्तन गुण

**पुद्गलास्तिकाय**— द्रव्य से अनन्त द्रव्य
क्षेत्र से लोकपरिमाण
काल से अनादि-अनन्त
भाव से मूर्त
गुण से ग्रहण गुण

**जीवास्तिकाय**— द्रव्य से अनन्त द्रव्य
क्षेत्र से लोकपरिमाण
काल से अनादि अनन्त
भाव से अमूर्त
गुण से उपयोग गुण

५. **गुण के दो प्रकार हैं—**

१. सामान्य गुण—अस्तित्व, द्रव्यत्व आदि
२. विशेष गुण—चेतनत्व, मूर्तत्व आदि

६. **पर्याय के दो प्रकार हैं—**

१. स्वभाव पर्याय    २. विभाव पर्याय

**अथवा**

१. अर्थ (अव्यक्त) पर्याय    २. व्यंजन (व्यक्त) पर्याय

७. **प्रमाण के दो प्रकार हैं—**

१. प्रत्यक्ष    २. परोक्ष

८. **प्रत्यक्ष के दो प्रकार हैं—**

१. पारमार्थिक प्रत्यक्ष    २. सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष

९. **पारमार्थिक प्रत्यक्ष के तीन प्रकार हैं—**

१. अवधि    २. मनःपर्यव    ३. केवल

१०. **सांव्यवहारिक प्रत्यक्ष (श्रुतनिश्रित मति) के चार प्रकार हैं—**

१. अवग्रह    ३. अवाय
२. ईहा    ४. धारणा

११. **परोक्ष के दो प्रकार हैं—**

१. मतिज्ञान    २. श्रुतज्ञान

१२. **मतिज्ञान (अश्रुतनिश्रितमति) के चार प्रकार हैं—**

१. औत्पत्तिकी बुद्धि    ३. कार्मिकी बुद्धि
२. वैनयिकी बुद्धि    ४. पारिणामिकी बुद्धि

१३. **श्रुतज्ञान के चौदह प्रकार हैं—**

१. अक्षर श्रुत    ८. अनादिश्रुत
२. अनक्षर श्रुत    ९. सपर्यवसितश्रुत
३. संज्ञिश्रुत    १०. अपर्यवसितश्रुत
४. असंज्ञिश्रुत    ११. गमिकश्रुत
५. सम्यक्श्रुत    १२. अगमिकश्रुत
६. मिथ्याश्रुत    १३. अंगप्रविष्ट श्रुत
७. सादिश्रुत    १४. अनंगप्रविष्टश्रुत

**१४. आगम के दो प्रकार हैं—**

१. अंगप्रविष्ट
२. अंग बाह्य

**१५. अंगप्रविष्ट (द्वादशांगी) के बारह प्रकार हैं—**

१. आचारांग
२. सूत्रकृतांग
३. स्थानांग
४. समवायांग
५. भगवती
६. ज्ञाताधर्मकथा
७. उपासकदशा
८. अन्तकृतदशा
९. अनुत्तरोपपातिकदशा
१०. प्रश्नव्याकरण
११. विपाकश्रुत
१२. दृष्टिवाद

**१६. अंगबाह्य (उपांग) के बारह प्रकार हैं—**

१. औपपातिक
२. राजप्रश्नीय
३. जीवाजीवाभिगम
४. प्रज्ञापना
५. जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति
६. चन्द्रप्रज्ञप्ति
७. सूर्यप्रज्ञप्ति
८. कल्पिका (निरयावलिका)
९. कल्पावतंसिका
१०. पुष्पिका
११. पुष्पचूलिका
१२. वृष्णिदशा

**मूल चार हैं—**

१. दशवैकालिक
२. उत्तराध्ययन
३. नन्दी
४. अनुयोगद्वार

**छेद चार हैं—**

१. निशीथ
२. व्यवहार
३. बृहत्कल्प
४. दशाश्रुतस्कन्ध

**आवश्यक सूत्र छह विभाग वाला है—**

१. सामायिक
२. चतुर्विंशतिस्तव
३. वन्दना
४. प्रतिक्रमण
५. कायोत्सर्ग
६. प्रत्याख्यान

१७. **प्रत्याख्यान के दस प्रकार हैं—**

१. नवकारसी
२. प्रहर
३. पुरिमार्द्ध
४. एकाशन
५. एकस्थान
६. निर्विगय
७. आयंबिल
८. उपवास (चउत्थभत्त)
९. दिवस चरिम
१०. अभिग्रह

१८. **व्यवहार के पांच प्रकार हैं—**

१. आगम
२. श्रुत
३. आज्ञा
४. धारणा
५. जीत

१९. **नय के सात प्रकार हैं—**

**तीन द्रव्यार्थिक—**

१. नैगम
२. संग्रह
३. व्यवहार

**चार पर्यायार्थिक—**

१. ऋजुसूत्र
२. शब्द
३. समभिरूढ़
४. एवंभूत

२०. **नय के दो प्रकार हैं—**

१. निश्चयनय
२. व्यवहारनय

२१. **निक्षेप के चार प्रकार हैं—**

१. नाम
२. स्थापना
३. द्रव्य
४. भाव

२२. **स्याद्वाद के सात प्रकार (सप्तभंगी) हैं—**

१. स्यात् अस्ति
२. स्यात् नास्ति
३. स्यात् अस्ति, स्यात् नास्ति
४. स्यात् अवक्तव्य
५. स्यात् अस्ति, स्यात् अवक्तव्य
६. स्यात् नास्ति, स्यात् अवक्तव्य
७. स्यात् अस्ति, स्यात् नास्ति, स्यात् अवक्तव्य

२३. **नास्ति (अभाव) के चार प्रकार हैं—**

१. प्राग् अभाव
२. प्रध्वंस अभाव
३. इतरेतर अभाव
४. अत्यन्त अभाव

२४. **समवाय के पांच प्रकार हैं—**

१. काल
२. स्वभाव
३. कर्म
४. पुरुषार्थ
५. नियति

२५. **कारण के दो प्रकार हैं—**

१. उपादान (परिणामी)
२. निमित्त (सहकारी)

२६. **पर्युपासना के दस लाभ हैं—**

१. श्रवण
२. ज्ञान
३. विज्ञान
४. प्रत्याख्यान
५. संयम
६. अनाश्रव
७. तप
८. व्यवदान
९. अक्रिया
१०. सिद्धि



## लेखक की प्रमुख कृतियां

समता की आंख : चरित्र की पांख
मुखड़ा क्या देखे दरपन में
जब जागे तभी सवेरा
लघुता से प्रभुता
बूंद भी : लहर भी
मेरा धर्म : केन्द्र और परिधि
गृहस्थ को भी अधिकार है धर्म करने का
खोए सो पाए
दोनों हाथ एक साथ
राजपथ की खोज
कुहासे में उगता सूरज
बीती ताहि विसारि दे
अतीत का विसर्जन : अनागत का स्वागत
क्या धर्म बुद्धिगम्य है ?
प्रेक्षा : अनुप्रेक्षा
सफर : आधी शताब्दी का
जीवन की सार्थक दिशाएं
कालूयशोविलास
सोमरस
माणक महिमा
डालिम चरित्र
मगन चरित्र
चन्दन की चुटकी भली
भरत मुक्ति
पानी में मीन पियासी
अणुव्रत गीत
अणुव्रत : गति-प्रगति
अणुव्रत के आलोक में
अनैतिकता की धूप : अणुव्रत की छतरी
मनोनुशासनम्
विचार-दीर्घा
उद्बोधन
जैन सिद्धान्त दीपिका
हस्ताक्षर
आदि-आदि